बालकः पुस्तकान् पठति। बालकः पुस्तकानि पठति।
पशवः पत्रान् खादति। पशवः पत्राणि खादंति।
चंदनाः सुगंधं वितरति। चंदनं सुगंधं वितरति।

शुद्ध करो—

रामः दयावहे चरित्रौ वदति। हृदयः धर्मं कांक्षति। पुण्यं सुखाः वितरति। जनाः ज्ञानाम् इच्छंति।

अकारांत नपुंसकलिंग दान शब्दके रूप—

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा— | दानं | दाने | दानानि। |
| द्वितीया— | दानं | दाने | दानानि। |

---

## द्वितीय पाठ।

### इकारांत(१) नपुंसक लिंग।

| | कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | वारि | जीवनं | वितरति। | जल | जीवन | देता है। |
| | मेघः | वारि | मुंचति। | मेघ | जल | छोड़ता है। |
| | बालः | दधि | कांक्षति। | लड़का | दही | चाहता है। |
| २ | अक्षिणी | सक्थिनी | पश्यतः। | दो आंखें | दो जंघाओंको | देखती हैं। |
| | सक्थिनी | शकटे | वहतः। | दो धुरा | दो गाड़ियोंको | धारण करते हैं। |
| ३ | मेघाः | वारीणि | त्यजंति। | मेघ | जलोंको | छोड़ते हैं। |
| | अक्षीणि | जनान् | अवंति। | आंखें | मनुष्योंको | रक्षा करती हैं। |

---

१—नपुंसक लिंग शब्दोंके अंतका दीर्घ स्वर ह्रस्व हो जाता है। जैसे—ग्रामणी शब्द दीर्घ ईकारांत है तो वह नपुंसक लिंगमें ह्रस्व 'ग्रामणि' हो जायगा और उसके रूप 'वारि' के समान चलेंगे। इसी तरह दीर्घ ऊकारांतको ह्रस्व उकारांत दीर्घ ॠकारांतको ह्रस्व ऋकारांत, ऐकारांत, तथा एकारांतको ह्रस्व इकारांत, और ओकारांत, तथा औकारांत को ह्रस्व उकारांत समझना चाहिये।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

अस्थि, दधीनि, अक्षीणि, सक्थि, वारीणि, अक्षि।

नपुंसकलिंग इकारांत वारि शब्दके रूप—

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा— | वारि | वारिणी | वारीणि। |
| द्वितीया— | वारि | वारिणी | वारीणि। |

---

## तृतीय पाठ।

### उ-कारांत।

| | कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | मधु | भ्रमरान् | लुभति। | शहद | भ्रमरोंको | लुभाता है। |
| | मृग्यः | पर्वतसानु | श्रयंते। | हरिणी | पर्वतशिखरका | आश्रयण करती हैं। |
| | बालिका | अश्रु | गूहति (ते)। | लड़की | आंसु | छिपाती है। |
| २ | हनुनी | शोभां | वितरतः। | दो हथियार | शोभा | देते हैं। |
| | शिशिरं | जानुनी | तुदति (ते)। | पाला (ठंड) | दो घोटुओंको | तकलीफ देता है। |
| | अगुरुणी | फलानि | विकिरतः। | दो शीशमके पेड़ | फलोंको | वर्षाते हैं। |
| | हरिण्यः | सानुनी | श्रयंते। | हरिणी | दो सानुओंका | आश्रयण करती हैं। |
| ३ | सानूनि | अंबूनि | वितरंति। | शिखरें | जल | देती हैं। |
| | भ्रमराः | मधूनि | पिबंति। | भ्रमर | मधु | पीते हैं। |
| | अगुरूणि | फलानि | विकिरंति। | शीशम वृक्ष | फल | वर्षाते हैं। |

| अशुद्ध। | | | शुद्ध। | | |
|---|---|---|---|---|---|
| बालकाः | मधून् | पिबंति। | बालकाः | मधूनि | पिबंति। |
| अश्वः | जतुं | खादति। | अश्वः | जतु (यव) | खादति। |
| हरिण्यः | सानुः | श्रयंति। | हरिण्यः | सानूनि | श्रयंते। |

सानु विहंगमान् लुभतः। सानुनी विहंगमान् लुभतः।
अगुरुः फलानि विकिरति। अगुरु फलानि विकिरति।
अग्नि दारु दहति। अग्निः दारुणी दहति।
दारवः अग्निं गृहंति। दारूणि अग्निं गृहंति।

निम्नलिखित शब्दोंको प्रयोगमें लाकर वाक्य बनाओ—

दारु, अश्रूणि, जानुनी, जतूनि, मधु, मधूनि, सानूनि, वस्तु, ज्ञानं, दानं, पिबतः।

शुद्ध करो—

अंबवः पृथिवीं सिंचंति। बालकः मधुं इच्छति। सानूनि पर्वतं भूषतः। बालकः अश्रून् मुंचति। शिष्यः दारुं आहरति। वस्तु चौरान् लुभतः। शिशिरः जानु तुदति।

उकारांत नपुंसकलिंग मधु शब्दके रूप—

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा— | मधु | मधुनी | मधूनि। |
| द्वितीया— | मधु | मधुनी | मधूनि। |

---

# चतुर्थ पाठ।

## व्यंजनांत नपुंसक लिंग।

मत् ( वत् ) भागांत।

| | कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता कर्म क्रिया। |
|---|---|---|---|---|
| १ | गुणवत् | बलवत् | इच्छति। | गुणवान् (मित्र) बलवान् (मित्र) को चाहता है |
| | श्रीमत् | विद्यावत् | स्पृशति। | श्रीमान् (मित्र) विद्यावान् (मित्र) को छूता है |
| २ | श्रीमती | विद्यावती | स्पृशतः। | दो श्रीमान् (मित्र) विद्यावान् (मित्र) को छूते हैं |
| | विद्यावती | रूपवती | इच्छतः। | दो विद्यावान् दो रूपवान् को चाहते हैं। |
| ३ | श्रीमंति | बलवंति | इच्छंति। | श्रीमान् ( मित्र ) बलवान् (मित्रों) को चाहते हैं |
| | बलवंति | श्रीमंति | स्पृशंति। | बलवान् (मित्र) श्रीमान् ( मित्रों) को छूते हैं |

निम्नलिखित शब्दोंको व्यवहारमें लाकर वाक्य बनाओ—

बलवंति, श्रीमतो, रूपवत्, धनुष्मतो, गुणवंति ।

नपुंसकलिंग मत् ( वत् ) भागान्तके रूप—

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा— | गुणवत् | गुणवती | गुणवंति । |
| द्वितीया— | गुणवत् | गुणवती | गुणवंति । |

---

## पंचम पाठ ।

### नकारांत ।

| | कर्ता | कर्म | क्रिया । | कर्ता | कर्म | क्रिया । |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | वेश्म | शर्म | वितरति । | घर | सुखको | देता है । |
| | साधवः | अर्व (कर्म) | त्यजंति । | साधु लोग | कुत्सित (कर्म) को | छोडते हैं । |
| | भस्म | धाम | कुंवंति । | राख | घर वा शरीरको | ढकती है । |
| २ | बालकाः | वेश्मनी | पश्यंति । | लडके | दो घरको | देखते हैं । |
| | धन्वनी | योद्धारं | लुभतः । | दो धनुष | योद्धाको | लुभाते हैं । |
| | भृत्यः | कर्मणी | स्मरति । | नौकर | दो कामको | याद करता है । |
| ३ | दुर्नामानि | जनान् | तुदंति । | बवासीरें (सब प्रकारकी) | पुरुषको | दुःख देती हैं । |
| | जनाः | शर्माणि | इच्छंति । | लोग | कल्याणोंको | चाहते हैं । |
| | आर्यिकाः | वेश्मानि | त्यजंति । | आर्यिकायें | घरोंको | छोडती हैं । |
| | चर्माणि | वर्षाणि | कुंवंति । | खालें | शरीरको | ढकती हैं । |

नीचे लिखे शब्दोंको व्यवहारमें लाकर वाक्य बनाओ—

वर्त्मनो, ( मार्ग ) शर्म, कर्माणि, भस्म, चर्मणी, दुर्नाम, वर्ष्म, अर्वाणि ।

| अशुद्ध | | | शुद्ध | | |
|---|---|---|---|---|---|
| धामा | साधून् | भूषति। | धाम (तेज) | साधून् | भूषति। |
| शिशुः | जन्मं | लभते। | शिशुः | जन्म | लभते। |
| ब्राह्मणः | चर्मौ | स्पृशति। | ब्राह्मणः | चर्मणी | स्पृशति। |
| पद्मौ | | शोभेते। | पद्मनी | | शोभेते। |
| भृत्यः | कर्मणः | त्यजति। | भृत्यः | कर्माणि | त्यजति। |
| राजा | वर्त्मानं | पश्यति। | राजा | वर्त्म | पश्यति। |
| मानवः | शर्मा | इच्छति। | मानवः | शर्म | इच्छति। |
| चर्माणी | भटं | लोभतः। | चर्मणी(दो ढालें) | भटं | लुभतः। |

संस्कृत बनाओ—

योद्धा लोग ढालें चाहते हैं। कर्म जीवोंको दुःख देता है। विद्यार्थी घरको जाते हैं। बवासीर पीड़ा देती है। शरीर दुर्बल है।

नकारान्त वेश्मन् शब्दके रूप।

| | एक० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|
| प्रथमा— | वेश्म | वेश्मनी | वेश्मानि। |
| द्वितीया— | वेश्म | वेश्मनी | वेश्मानि। |

---

# षष्ठ पाठ।

## अस्—भागांत।

| | कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | महः | मनः | लुभति। | उत्सव | मनको | लुभाता है। |
| | चेतः | एनः | भजते। | मन | पाप | करता है। |
| | रजः | नभः | कुंवति। | धूलि | आकाशको | ढकती है। |
| | पयः | रजः | उक्षति। | जल | धूलिको | भिगोता है। |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| २ सरसी | नयने | लुभतः। | दो तालाब | आखोंको | लुभाते हैं। |
| बालकः | सरसी | पश्यति। | लड़का | दो तालाबको | देखता है। |
| ३ चेतांसि | दुःखं | अनुभवंति। | बहुतसे चित्त | दुःखका | अनुभव करते हैं। |
| बालकाः | पयांसि | पिबंति। | लड़के | दूध | पीते हैं। |
| साधवः | तपांसि | चरंति। | साधुलोग | तपोंको | करते हैं। |
| सरांसि | अंबूनि | वितरंति। | तालाब | जल | देते हैं। |
| तमांसि | आकाशं | कुर्वंति। | अंधकार | आकाशको | ढाकते हैं। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

तमसी, सरांसि, अंभः, तपसी, मनांसि, चेतसी, रजांसि, पयः।

| अशुद्ध | | | शुद्ध | | |
|---|---|---|---|---|---|
| मनाः | सुखं | अनुभवति। | मनः | सुखं | अनुभवति। |
| कविः | छंदानि | सृजति। | कविः | छंदांसि | सृजंति। |
| साधवः | यशं | लभंते। | साधवः | यशः | लभंते। |
| अंभानि | पिपासां | संहरंते। | अंभांसि | पिपासां | संहरंते। |
| मुनिः | वासं | त्यजति। | मुनिः | वासः | त्यजति। |
| वासाः | शरीरं | कुर्वंति। | वासांसि (कपडे) | शरीरं | कुर्वंति। |
| शोकः | चेतं | दहति। | शोकः | चेतः | दहति। |

शुद्ध करो—

तमांसि वर्तंते। रजः आकाशं कुर्वंति। सरसी हंसान् लुभति। चेतः दुखं अनुभवतः। वेश्मं शोभते। भस्माः अंगं भूषंति। शिशवः जन्मनः लभंते। राजा शर्मं इच्छति। कर्माणः फलानि वितरंति। चर्मौ भटं रक्षतः।

अस् भागांत 'महस्' शब्द।

| | एक० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|
| प्रथमा— | महः | महसी | महांसि। |
| द्वितीया— | महः | महसी | महांसि। |

## सप्तम पाठ।

### इस्—भागांत।

| कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|
| १ हविः | रेतः | पोषति। | घी | वीर्यको | बढाता है। |
| अग्निः | हविः | इच्छति। | आग | घीको | चाहती है। |
| चंद्रः | ज्योतिः | वितरति। | चंद्रमा | ज्योतिको | देता है। |
| ज्योतिः | साधुं | भूषति। | तेज | साधुको | भूषितकरता है। |
| २ अर्चिषी | नयनानि | लुभतः। | दो प्रभायें | आखोंको | लुभाती हैं। |
| ग्रहौ | ज्योतिषी | विकिरतः। | दो ग्रह | दो ज्योति | देते हैं। |
| अग्निः | हविषी | दहति। | अग्नि | (दो प्रकारके) घीको | जलाती है। |
| ३ सर्पींषि | औदरिकान् | लुभंति। | घी (बहुव०) | भूखोंको | मुग्ध करते हैं। |
| छात्राः | सर्पींषि | इच्छति। | विद्यार्थी लोग | घी | चाहते हैं। |
| अग्निः | हवींषि | दहति। | अग्नि | घीको | जलाती है। |

| अशुद्ध | | | शुद्ध | | |
|---|---|---|---|---|---|
| हवींषि | बलं | वितरति। | हवींषि | बलं | वितरंति। |
| ज्योतिषो | नयने | तुदते। | ज्योतिषी | नयने | तुदतः। |
| छात्राः | सर्पिषो | भिञ्चंते। | छात्राः | सर्पिषो | भिञ्चंते। |
| ग्रहाः | रोचिषः | वितरंति। | ग्रहाः | रोचींषि | वितरंति। |
| सर्पिषः | जिह्वां | लुभंति। | सर्पींषि | जिह्वां | लुभंति। |

निम्न लिखित शब्दोंको व्यवहारमें लाकर वाक्य बनाओ—

सर्पिः, हवींषि, रोचींषि, ज्योतींषि, सर्पिषी, ज्योतिः।

---

२—इ, उ, ऋ, ए, ऐ, ओ, औ, ह, य, र, ल, के बादमे यदि 'स' होगा तो उसको 'ष' आदेश हो जायगा। जैसे—ज्योतिस् शब्दमें 'त्' के 'इ' से पर 'स्' हैं इसलिये उसको 'ष' हो जानेसे 'ज्योतिषी' बनता है।

शुद्ध करो—

ज्योतिषः चंद्रं भूषंति। बालकः रोचिं पश्यति। मेघाः अर्चीन् कुर्वंति। सर्पींषि छालान् लुभति। हविषो अग्निं स्पृशति।

इस् भागांत "ज्योतिस्" शब्द।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन। |
|---|---|---|---|
| प्रथमा— | ज्योतिः | ज्योतिषी | ज्योतींषि। |
| द्वितीया— | ज्योतिः | ज्योतिषी | ज्योतींषि। |

---

## अष्टम पाठ।

### उस् भागांत।

| | कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | वपुः | मानवं | तुदति। | शरीर | मनुष्यको | कष्ट देता है। |
| | बालकः | वपुः | स्पृशति। | बालक | शरीर | छूता है। |
| | धनुष्मान् | धनुः | मुंचति। | धनुषधारी | धनुषको | छोड़ता है। |
| | धनुः | वीरं | भूषति। | धनुष | वीरको | भूषित करता है। |
| २ | चक्षुषी | आनंदं | लभेते। | दो आंखें | आनंद | पाती हैं। |
| | वीरः | धनुषी | वहति। | वीर | दो धनुषको | धारणकरता है। |
| ३ | धनूंषि | वीरान् | भूषंति। | धनुष (ब०व०) | वीरोंको | भूषित करते हैं। |
| | वीराः | धनूंषि | इच्छंति। | वीर | धनुषोंको | चाहते हैं। |
| | चक्षूंषि | अश्रूणि | मुंचंति। | आंखें | आंसू | छोड़ती हैं। |
| | प्रासादः | चक्षूंषि | लुभति। | मकान | आंखोंको | लुभाता है। |

| अशुद्ध | | | शुद्ध | | |
|---|---|---|---|---|---|
| धनुषः | | शोभंते। | धनूंषि | | शोभंते। |
| वीराः | धनून् | इच्छंति। | वीराः | धनूंषि | इच्छंति। |

| अशुद्ध। | | | शुद्ध। | | |
|---|---|---|---|---|---|
| चक्षवः | पदार्थान् | पश्यंति। | चक्षूंषि | पदार्थान् | पश्यंति। |
| चक्षु | अश्रूणि | मुंचतः। | चक्षुषी | अश्रूणि | मुंचतः। |
| धनुषी | वीरं | भूषति। | धनुषी | वीरं | भूषतः। |
| चक्षूंषि | आनंदं | लभते। | चक्षूंषि | आनंदं | लभंते। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

धनुषी, वपूंषि, चक्षुषी, धनुः, आयूंषि, वपुषी।

शुद्ध करो—

योद्धा धनुं वहति। धनुषी योद्धारं भूषति। चक्षुः अश्रूणि मुंचंति। वपुषी दुखं अनुभवतः।

उस् भागान्त वपुस् शब्दके रूप।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथमा— | वपुः | वपुषी | वपूंषि। |
| द्वितीया— | वपुः | वपुषी | वपूंषि। |

हिंदी बनाओ—

ध्रुवाणि (चिरस्थायी) परित्यज्य (छोड़कर) न वरं अध्रुवसेवनं (१)। दुष्करं ग्रंथनिर्माणं। सततं (हमेशा) दुग्धधौतः (धोयागया) अपि वायसः (काक) खलु वायसः। मर्मच्छेदि वचः शस्त्रं इव तीक्ष्णं भवति। जनाः नक्तं (रातमें) कुकर्माणि आचरंति। कालः भूतानि (जीव) पचति। (पकाता है) ऋणसमं कष्टं न वर्तते। आलस्यं विनाशहेतुः। सम्यग्दर्शनज्ञान चारित्राणि मोक्षमार्गः। सकलं (सर्व) दूरतः (दूरसे) रमणीयं।

---

१ जिस वाक्यमें कोई क्रिया न हो उसमें वर्तते, भवति (है, होता है) ये दो क्रियाय समझना और उनको हिंदी करते समय लिखना। संस्कृतमें कर्ता कर्म क्रिया आदिको क्रमसे रखनेका नियम नहीं है इसलिये विभक्तीके चिन्होंसे उनको पहचानकर हिंदी बनाना।

पर्वताः दूरतः रम्याः। सर्वदा कर्म आचरणीयं। आकाशकमलं मूर्खाः इच्छंति। धन्यः गृहस्थाश्रमः। ऐश्वर्यं न हि शाश्वतं (नित्य)। महत् अपि ऐश्वर्यं नाशं गच्छति। दुर्गं (किला) तुल्यं निजगृहं। दुःखसहितं सर्वं सुखं। दैवाधीनं सर्वं सुत-पत्नी-धनादिकं।

संस्कृत बनाओ—

निर्गुण लावण्य शोचनीय होता है। संतोष बडा धन है। छोटे लोग बड़े लोगोंके पीछे चलते हैं। जितेंद्रिय मनुष्य धन्य है। पण्डित परिमित बोलते हैं। ज्ञानी लोग निरहंकार होते है। पापचारी दुःखसागरमें प्रवेश करते है। पापी नीचे (अधः) जाते है। संतुष्ट मनुष्य सर्वदा सुखी होता है। निराशा परम दुःख देती है। दुःख सुख पहियेके समान (चक्रवत्) घूमते है। जीवन सुखदुःखमय है। भूखा (बुभुक्षित) क्या (किं) पाप नहीं करता है। अन्यायोपार्जित द्रव्य शीघ्र ही नष्ट हो जाता है (नश्यति)। मन सुख चाहता है। राजशासन अनुल्लंघनीय होता है। विद्या सर्वत्र गौरव है। अनृत-भाषी लोग शपथ करनेके लिये (कर्तुं) सर्वदा उद्यत रहते है। जीवित बुद्बुद तुल्य है। ज्ञानरहित जीवन शून्य है। सूर्य अंधकार (तमस्) को नष्ट करता है।

---

## नवम पाठ।

(नपुंसकलिंग विशेष्यशब्दोंके साथ विशेषणका व्यवहार)

| कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|
| सजलं अभ्रं | निर्मलं अंभः | वितरति। | सजल मेघ | निर्मल जल | बरषाता है। |
| सजले अभ्रे | श्यामलं वनं | उद्यतः। | सजल दो मेघ | हरे वनको | सींचते हैं। |

| कर्ता कर्म क्रिया। | कर्ता कर्म क्रिया। |
|---|---|
| तीक्ष्णे चक्षुषी श्यामायमाने वने पश्यतः। | तीक्ष्ण आंखें हरे दो वनोंको देखती हैं। |
| प्रस्फुटिते कमले तोरणद्वारं भूषतः। | प्रफुल्लित दो कमल तोरण द्वारको भूषित करते हैं। |
| मनोहराणि सरांसि नयनानि लुभंति। | मनोहर तालाब नयनोंको लुभाते हैं। |
| बालकः उपदेशपूर्णानि पुस्तकानि पठति। | बालक उपदेशसे पूर्ण पुस्तकोंको पढता है। |
| भ्रमराः साधु मधु पिबंति। | भ्रमर अच्छे मधुको पीते हैं। |
| गच्छत् अभ्रं चंद्रं कुंवति। | चलता हुआ मेघ चद्रमाको ढाकता है। |
| (१) गच्छंती अभ्रे पर्वतं कुंवतः। | चलते हुये दो मेघ पर्वतको ढांकते हैं। |
| गच्छंति अभ्राणि पर्वतानि भूषंति। | चलते हुये मेघ पर्वतोंको भूषित करते हैं। |
| गच्छंति अभ्राणि पयांसि वितरंति। | जाते हुये मेघ जल बरसाते हैं। |
| बालकाः श्रीमत् अंबरं पश्यंति। | लड़के सुंदर बादल देखते हैं। |
| श्रीमती अगुरुणी शोभेते। | सुंदर दो अगुरु शोभते हैं। |
| ज्योतिष्मंति नक्षत्राणि रात्रिं भूषंति। | उज्ज्वल नक्षत्र रात्रिको शोभित करते हैं। |
| राजानः रत्नवंति सद्मानि इच्छंति। | राजा लोग रत्नवाले घरोंको चाहते हैं। |
| जनाः बलवंति वपूंषि शंसंति। | लोग बलिष्ठ शरीरोंको चाहते हैं। |

१—नपुंसक लिंगमें शतृ प्रत्ययान्त शब्दोंके द्विवचनमेंभी 'ती' से पहिले 'न्' आता है। जैसे—गछंती।

| अशुद्ध। | शुद्ध। |
| --- | --- |
| विशालं अगुरुणी शोभेते। | विशाले अगुरुणी शोभेते। |
| बालकः मधुरं फलानि खादति। | बालकः मधुराणि फलानि खादति |
| नीरसः दारु तिष्ठति। | नीरसं दारु तिष्ठति। |
| स्वादुनी फलानि शोभंते। | स्वादूनि फलानि शोभंते। |
| कारुः भग्नानि दारुणी कांक्षति। | कारुः भग्ने दारुणी कांक्षति। |
| बलवती वपुषी दृष्टा। | बलवती वपुषी दृष्टे। |
| वक्राकारः धनुः सुंदरं। | वक्राकारं धनुः सुंदरं। |
| सुंदरो चक्षुषी अश्रु मुंचति। | सुंदरे चक्षुषी अश्रु मुंचतः। |
| शीतलः पयः न पेयः। | शीतलं पयः न पेयं। |
| उज्ज्वला तेजसी नयने तुदति। | उज्ज्वले तेजसी नयने तुदतः। |
| गंधयुक्ता हविः रोचते। | गंधयुक्तं हविः रोचते। |
| अग्निः निक्षिप्तान् सर्पींषि दहति। | अग्निः निक्षिप्तानि सर्पींषि दहति। |
| पथिकाः प्रासादशोभितानि वर्त्मनी पश्यंति। | पथिकाः प्रासादशोभिते वर्त्मनी पश्यंति। |
| चंद्रमाः रत्नवंतं सद्म कवते। | चंद्रमा रत्नवत् सद्म कवते। |
| नीलः नभः हिमाद्रिं स्पशति। | नीलं नभः हिमाद्रिं स्पृशति। |
| उद्विग्ना मनसी वर्तेते। | उद्विग्ने मनसी वर्तेते। |
| धूसरः रजः धेनुं भूषति। | धूसरं रजः धेनुं भूषति। |
| मनोरमा सरसी नयनानि लुभति। | मनोरमे सरसी नयनानि लुभतः। |

शुद्ध करो—

मलीमसः चेतांसि दुःखं अनुभवति। राजनिर्मिताः वर्त्मानि प्रशस्तानि। श्वेतं भस्मं देह भूषति। नीलः नभः हिमाद्रिं स्पृशति। हिमाद्रिः नीलः नभः चुंबति। संसारिणः सुसज्जितान् वेश्मानि इच्छंति। पीडिता चक्षुषी वर्त्मं न पश्यति।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

रत्नवंति, मनोरमे, दृष्टानि, वर्म, स्पृशंति, स्वादूनि, सद्मनी, गृहाणि, नयने।

एक एक विशेषण रखकर वाक्य पूरे करो—

——काननानि——नयनानि लुभंति। ——बालकौ——सरसी पश्यंतौ व्रजतः। आश्रमसेवकाः——दारूणि आहरंति। ——सिंधुजलं शोभते। ——साधुः कल्याणानि वितरति।

उपयुक्त कर्ता और कर्मको व्यवहारमें ला वाक्य पूरे करो—

श्रीमंति——शोभंते। तपस्विनः——कठोराणि——चरंति। विशाले——स्वादूनि——विकिरतः। अग्निः निक्षिप्तानि——दहति। नद्यः मधुराणि——वहंति। श्रांतः——मधिकं——अनुभवति। पंडिताः उन्मत्तानि——निंदंति। महती——शोभते। बलवंति——श्रीमंति——इच्छंति।

नीचे लिखे वाक्योंमें एकवचनके स्थानमें बहुवचन और बहुवचनके स्थानमें एकवचन रक्खो—

मतिमान् अर्थनाशं मनस्तापं दुश्चरितानि न वदति। मनस्वी दरिद्रः जनः वनं व्रजति। अनलः निरिंधनः निर्वाणं गच्छति। संसारिणः भिक्षुजीवनं गर्हितं इति वदंति। मानवः अदृष्टविरुद्ध-व्यर्थं जीवितं अभिलषंति। प्रियवाक्सहितं दानं दुर्लभं। घोरा-कृतिः शूकरः दृष्टः। संचयशीलः जंबुकः निस्वादु स्नायुबंधनं खादति। अचिंतितानि दुःखानि मानवं उपतिष्ठंते। पराधीन-जीवनं मरणं इव। अमलं वासः शोभते। नूतनानि आभरणानि सुंदरीं भूषंति। काणं नेत्रं न पश्यति। ज्वरपीडितं गात्रं उत्तप्तं भवति। ऊषरभूमिस्थं वीजं न प्ररोहति। पुण्यात्मानः ऐहिकं सुखं लभंते। एकांतं आश्रितं चित्तं शांतिं लभते। उत्तमं औषधं ज्वरं प्रहरति। बालकाः सरसानि फलानि खादंति। नदीसलिलं

तरलं (चंचल) भवति। तप्तं जलं पेयं। नवानि पत्राणि हरितानि। सज्जनहृदयं सदयं भवति।

संस्कृत बनाओ—

पंडित लोग असंभव पदार्थकी इच्छा नहीं करते हैं। जीव उपस्थित दुःख भोगता है। धन सुलभ नहीं है। अर्थी लोग और शरणागत लोग विमुख होकर (संतः) जाते है। कहावत (किंवदंती) प्रसिद्ध है। मेघ जलवासी जंतुओंकी रक्षा करते हैं। दुर्ग (किला) दुर्गवासियोंको बचाता है। विद्वान् मंत्रीलोग राजाओंकी रक्षा करते है। वन वनवासियोंकी रक्षाकरते हैं। मंथर तालाब छोडता है। हिरण्यकादिक विपत्‌की शंका करते हैं (शंकंते)। व्याध वनमें घूमते घूमते मंथरको देखता है। तीक्ष्ण शस्त्र शत्रुशिरको काटता है। हरे पत्ते मनको लुभाते है। श्वेत कपड़ा अच्छा-लगता है। शत्रु हृदय भग्न हो गया (जातं)। शीतल जल पेय होता है। चुराया (अपहृत) धन सुखकर नहीं है। पुरानी पुस्तकें प्रायः शुद्ध होती है। पढाहुआ (पठित) पुराण हृदयको ज्ञान देता है। दुष्कृत दुखकर होते है। निंदासम पाप नहीं है। मोहसम भय नहीं है। अच्छे वचनको विद्वान् बोलता है। यमुनाजल काला है। विंध्याचलवन भीषण है। गोदुग्ध मीठा और पुष्टिकर होता है। विद्यार्थी घीको चाहते है। नवीन पुस्तक सुंदर होती है। पढनेवाले सर्वदा नवीन पुस्तक चाहते हैं। लोग नवीन चीज चाहते है। लडका लाल कोकनद देखता है। प्राणी शुभाशुभ कर्मोंको भोगते है। ज्ञान अधिक सुखकारी है।

हिंदी बनाओ—

संत्रस्ताः मृग्यः इतस्ततः (इधर उधर) धावंति। नदी सागरं गच्छति। बलवती सिंही निर्बलां हस्तिनीं तुदति। विकसिताः

(खिलीहुई) कमलिन्यः सुगंधं वितरंति। साध्वी नारी गृहं गच्छति। भगिनी (बहिन) भ्रातरं अवति। सुपरिष्कृताः वाचः जनान् अर्चंति। सकलाः संपदः नश्वराः वर्तंते। मनोहरं सरः सपंकजं (कमलसहित) वर्तते। विद्याहीनाः जनाः न शोभंते। धावन् अश्वः पतति। मुंडितः परिव्राड् इह (यहां) आगच्छति। पठन् पुत्रः मोदं यच्छति। फलिनः वृक्षाः नमंति। गुणिनः जनाः नमंति। परं (लेकिन) शुष्काः तरवः मूर्खाः नराः च (और) न नमंति। सरलस्वभावो जनः दुर्लभः। सततं (सर्वदा) प्रियवादिनः जनाः सुलभाः। अप्रियाः तथा पथ्याः (हित करने वाले) वाचः दुर्लभाः। शोभंति जिनभवनानि सर्वदा शोभंते। व्याकुलः पांथः तरुमूलं आश्रयति। बहवः छात्राः इह पठंति। महत् हिमं शरीरं तुदति। कोमलं चरणं क्षतं। ज्ञानं इव सुखकरं, मधु इव पापदायकं द्वितीयं न वर्तते। त्रीणि रत्नानि-जलं, अन्नं सुभाषितं (अच्छेवचन)। भावि कार्यं अन्यथा (विपरीत) न भवति। चिंतासमं न अस्ति (है) शरीरशोषकं। स्वल्पं नरायुः बहुलं च शास्त्रं। धर्मतत्त्वं अहिंसनं। न उचितं मृतमारणं। वरं मृत्युः न पुनः अपमानः। पंडितसेवनं एव श्रेयः। पुण्यार्थं स्वकीयं अर्थं प्रयच्छंतं जनं मुक्तिः इच्छति, लक्ष्मीः व्रजति, कीर्त्तिः ईक्षते, प्रीतिः चुंबति सौभाग्यं सेवते, नीरोगता आश्रयति। यथा (जैसे) वनाग्निः वनं दहति, तथा सत् तपः कर्माणि दहति,। एकं वैराग्यं एव समस्तं कर्म अंतं नयति। ईश्वरपूजा पापं लुंपति, श्रियं वितरति, नीरोगतां पोषति, स्वर्गं यच्छति, मुक्तिं रचति। धर्मसेवकं जनं—कदाचित् (कभी) अपि रोगः क्रुद्धः इव न पश्यति, दारिद्र्यं भयभीतं इव त्यजति। मूर्खाः पुरुषाः देवं, कुदेवं, सुगुरुं, कुगुरुं, धर्मं, अधर्मं, गुणिनं न लोचंते।

# परिशिष्ट।

ऋकारांत 'कर्तृ' शब्दके रूप। नकारांत अहन् ( दिन ) शब्द।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन | एक० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्रथ०— | कर्तृ | कर्तृणी | कर्तॄणि। | अहः | अहनी,अह्नी | अहानि। |
| द्वि०— | कर्तृ | कर्तृणी | कर्तॄणि। | अहः | अहनी,अह्नी | अहानि। |

(१) अत् ( अत् ) भागांत गच्छत् शब्द। चतुर् ( चार ) शब्द।

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्रथ०— | गच्छत् | गच्छंती | गच्छंति। | ० | ० | चत्वारि। |
| द्वि०— | गच्छत् | गच्छंती | गच्छंति। | ० | ० | चत्वारि। |

हिंदी बनाओ—

परिणतं (पूरा हुआ) अहः। सूर्यः लोहितः (लाल) जातः। तमः जगत् वेष्टते। ककुभः पक्षिशब्दसमाकुलाः जाताः। नक्तं पाप कर्माणि वर्द्धंते। स्वकीयं वचः सर्वदा कार्यं। स्वभावं गच्छत् (प्राप्त होती हुई) वस्तु सर्वदा आनंदं वितरति। स्तेयं ( चोरी ) न आचरणीयं। वेलामयं ( समयस्वरूप ) जीवितं। अल्पा विद्या निरर्थिका। मतिमंतः क्रमशः कणशः च ( थोडा थोडा करके ) महत् धनं अर्जंति। गतानि अहानि न पुनः आगच्छंति। कामातुराः भयं लज्जां च न आचरंति। चित्तचेष्टितानि ( मनके काम ) विचित्राणि भवंति। विनश्वरं अखिलं जगत्। क्रोधाविष्टः ( क्रोधी )

---

१—जिस शब्दके अंतमें वर्गका पहिला, दूसरा, तीसरा अथवा चौथा अक्षर होता है उसके रूप नपुंसकलिंगमें प्रथमा, द्वितीया विभक्ती के बनाना हो तो एकवचनमें वैसाका वैसा ही रहने देना चाहिये द्विवचनमें शब्दके अंतमें दीर्घ 'ई' जोड़ देना और बहुवचनमें शब्दके अंतमें ह्रस्व 'इ' जोड़कर अंतके शब्दसे पहले अनुस्वार और बढा देना चाहिये। जैसे— बलवत्, तकारांत शब्द है उसके एकवचनमें 'बलवत्' ही रहा। द्विवचनमे दीर्घ 'ई' लगानेसे 'बलवती' हुआ और बहुवचनमे ह्रस्व 'इ' लगा दिया तो बलवति हुआ अंतका अक्षर जो 'त्' था उससे पहिले अनुस्वार किया तो बलवंति हुआ।

पुमान् प्रायः (अकसर) रिषति स्वहितैषिणः। विद्वांसः प्रायः धनहीनाः। शीलं (ब्रह्मचर्य) परमः गुणः। निर्धनः शतं (सौ) शती, दशशतं, दशशती लक्षं (लाख), लक्षी कोटिं (करोड) वांछति परं तृष्णा समाप्ता न भवति। गुणाः पूजास्थानं, न च लिंगं (स्त्री आदि) न च वयः (आयु)। हितकर्तॄणि वस्तूनि दुर्लभानि। पंडिताः निष्फलं कर्म न आचरंति। विद्वान् एव बोधति विद्वज्जनपरिश्रमं। न वर्तते प्राणसमं प्रियं। वरं मित्रं पुरातनं (पुराना)। वियोगः दुःसहः भवति। कर्तव्यं आचरन् नरः सुयशः लभते। स्पष्टवादी जनः वंचकः (ठग) न भवति। जनः यादृशं (जैसा) बीजं वपति तादृशं (वैसा) एव फलं लभते।

नपुंसक लिंग शब्दोंके जाननेका उपाय—

न, ल, स्, त, त्त, संयुक्तर, रु, यांतं नपुंसकं॥ १॥
धन-रत्न-नभो-ऽन्न-हृषीक-तमो-घुसृणा-ऽगण-शुल्क-शुभांबुरुहां।
अघ-गूथ-जला-ऽशुक-दारु-मनो-बिल-पिच्छ-धनु-र्दल-तालु-हृदां २।

अर्थ—जिन शब्दोंके अंतमें, न, ल, स्, त, त्त और मिले हुये र, रु, य, इतने अक्षरोंमेंसे कोई एक अक्षर हैं वे शब्द जैसे—ज्ञान, दान, मान, अजिन, चक्रवाल (समूह), दल (टुकडा) वक्ष, वस्तु, मस्तु (दहीका निचोड़), गीत, अद्भुत (आश्चर्य), भित्त (टुकडा, खंड) निमित्त, अग्र (सामने, ज्यादा), गोत्र (कुल), चैत्र, शुक्र (सातवीं शरीरकी धातु, वीर्य), श्मश्रु (डाढी, कूर्च), शरव्य (बाणका निशाना), लक्ष्य, वेध्य, सान्नाय्य (होमकी सामग्री) आदि, तथा धन (द्रविण, द्रव्य, वस्तु आदि), रत्न (माणिक आदि), आकाश (नभस्, वियत्, अंबर, अंतरीक्ष, ख, आदि), अन्न (सिक्थ, भक्त आदि), इंद्रिय (हृषीक, अक्ष, करण आदि), अंधकार (तमस्, अवतमस आदि), केसर (कुंकुम, घुसृण, काश्मीरज आदि), आंगण (अंगण, प्रांगण, अजिर आदि), मूल्य (शुल्क, आरनाल, तुषोदक आदि), कल्याण (शुभ, मंगल, श्रेयस् आदि), कमल (अंबुरुह, अब्ज, कुशेशय, अंभोज, पंकज आदि), पाप (अघ, किल्बिष, कल्मष आदि), विष्ठा (गूथ, वर्चस् आदि), पानी (जल, सलिल, कीलाल, क्षीर, वारि, अंभस् आदि), कपडा (अंशुक, वस्त्र, वसन, वासस् आदि), लकड़ी (काष्ठ, दारु, आदि), पंख, (पिच्छ, पतत्र, तनूरुह, गरुद, बर्हस्, आदि), धनुष (कार्मुक, शरासन, पिनाक आदि), दल (किसलय, पल्लव आदि), तालु (काकुद आदि), छाती (हृद, वक्षस्, उरस् आदि) शब्दोंके अर्थको कहनेवाले शब्द प्रायः नपुंसक लिंग समझना।

---

# चतुर्थ अध्याय।

## भ्वादि और तुदादिगणकी अकर्मक धातुओं का व्यवहार।

### प्रथम पाठ।

| कर्ता | क्रिया। | कर्ता | क्रिया। |
|---|---|---|---|
| १ राजा | जीवति। | राजा | जीता है। |
| चमूः | जवति। | सेना | जाती है। |
| अश्वाः | जवंति। | घोड़े | दौड़ते हैं। |
| नद्यः | अतंति। | नदियां | सर्वदा बहती हैं। |
| धेनुः | अंचति। | गाय | जाती है। |
| धनहीनः | कठति। | निर्धन (आदमी) | कष्टसे जीवन बिताता है। |
| रौप्यमुद्रा | कनति। | चांदीकी मुद्रा (रुपया) | चमकती है। |
| मूढाः | कर्वंति। | मूर्ख | घमंड करते हैं। |
| पक्षिणः | कूजंति। | पक्षी | कूजते हैं। |
| वीरः | क्रामति। | वीर | पैरोंसे चलता है। |
| बालकाः | क्रीडंति। | लड़के | खेलते हैं। |
| शरीराणि | क्षयंति। | शरीर | नष्ट होजाते हैं। |
| हस्तिनः | नर्दंति। | हाथी | चिंघाड़ते हैं। |
| सिंहः | गर्जति। | सिंह | गर्जता है। |
| शरीरं | ग्लायति। | शरीर | ग्लान होता है। |
| मृगाः | चरंति। | हरिण | घूमते हैं। |
| शाखाः | चलंति। | डालियां | हिलती हैं। |
| सेनापतिः | जयति। | सेनापति | जीतता है। |
| शिशुः | ज्वरति। | लड़केको | ज्वर आता है। |

| कर्ता | क्रिया | कर्ता | क्रिया |
|---|---|---|---|
| ओषधयः | ज्वलंति। | ओषधियां | दीप्त होती हैं। |
| मनः | भ्रमति। | मन | भ्रमता है। |
| दैवं | फलति। | भाग्य | फलदेता है। |
| पुष्पाणि | फुल्लंति। | फूल | फूलते हैं। |
| देवदत्तः | शठति। | देवदत्त | शठता करता है। |
| सीता | मूर्च्छति। | सीता | मूर्च्छित होती है। |
| छात्राः | वसंति। | विद्यार्थी | निवास करते हैं। |
| सर्पाः | सरंति। | सांप | सरकते हैं। |
| वज्रः | स्फूर्जति। | वज्र | शब्द करता है। |
| बालिका | ह्रीच्छति। | लड़की | लज्जित होती है। |
| शिशुः | गुवति। | लड़का | मल त्याग करता है। |
| दांभिकः | मिषति। | कपटी | स्पर्द्धा करता है। |
| पुष्पाणि | स्फुटंति। | फूल | खिलते हैं। |

अकर्मक धातुओंके पहिचाननेका उपाय—

उन्मादे च पलायनभ्रमणयोः खेदे क्षवार्थे तथा,
मोहे धावन-युद्ध-शुद्धि-दहने शांतौ प्लुतौ मज्जने।
दीप्तौ जागर-शोष-वक्रगमनोत्साहे मृतौ संशये,
कंपोद्वेग-निमेष-संग-पवन-स्वेदे धवोऽकर्मकाः॥

मस्त होना, भागना, घूमना, खेद करना, छींक लेना, मुग्ध होना, दौड़ना, युद्ध करना, शुद्ध होना, जलना, शांत होना, कूदना, डूबना, चमकना, दीप्त होना, जागना, सूकना, टेढ़ा चलना, उत्साहित होना, मरना, संशय करना, कांपना, उद्विग्न होना, पलक मारना, पवित्र होना, पसीना आना, इन अर्थोंमें जो धातुयें हैं वे सब अकर्मक होती हैं।

---

# द्वितीय पाठ।

## आत्मनेपदी धातुओंका व्यवहार।

| कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|
| सीता | सरयूं | ईक्षते। | सीता | सरयू नदीको | देखती है। |
| निंदकाः | लोकान् | ईर्जंते। | निंदक लोग | लोगोंकी | निंदा करते हैं। |
| बालकाः | | ईर्षंते। | बालक | | जाते हैं। |
| परिश्रमिणः | | ईहंते। | हो परिश्रमी | | चेष्टा करते हैं। |
| संपत् | | एधते। | संपत्ति | | बढती है। |
| अवला | केशं | कचते। | स्त्री | केश | बांधती है। |
| गुणग्राहिणः | बुद्धिमतः | कत्थते। | गुणग्राहि लोग | बुद्धिमानोंकी | प्रशंसा करते हैं। |
| मनः | | क्षोभते। | मन | | विचलित होता है। |
| स्वामी | भृत्यं | गर्हते। | स्वामी | नौकरकी | निंदा करता है। |
| पंडिताः | शास्त्राणि | गाहंते। | पंडित लोग | शास्त्रोंका | मनन करते हैं। |
| बालकः | अन्नं | ग्रसते। | लडका | अन्न | खाता है। |
| अध्यवसायिनः | | चेष्टंते। | व्यापारी लोग | | चेष्टा करते हैं। |
| समर्थाः | दुर्बलान् | तिजंते। | समर्थ लोग | दुर्बलोंको | क्षमा करते हैं। |
| श्रावकः | | दीक्षते। | श्रावक | | दीक्षा लेता है। |
| रत्नानि | | द्योतंते। | रत्न | | दीप्त होते हैं। |
| नद्यः | | वर्धंते। | नदियां | | बढती हैं। |
| भारतवर्षः | | प्रथते। | भारत देश | | प्रसिद्ध होता है। |
| साम्राज्यं | | प्रसते। | साम्राज्य | | फैलता है। |
| भिक्षुकः | अन्नं | भिक्षते। | भिखारी | अन्न | मांगता है। |
| शिष्यः | अध्यापकं | मानते। | विद्यार्थी | गुरुका | सन्मान करता है। |
| चित्तं | | मोदते। | चित्त | | आनंदित होता है। |
| छात्राः | | मयंते। | विद्यार्थी लोग | | जाते हैं। |

| कर्ता | कर्म | क्रिया | | कर्म | |
|---|---|---|---|---|---|
| मोदकं | | रोचते। | लाडु | | अच्छा लगता है। |
| प्रदीपः | | वर्चते। | दीपक | | जलता है। |
| भृत्यः | खाद्यं | वल्भते। | नौकर | खाद्य पदार्थ | खाता है। |
| रामः | जानकीं | उद्वहते। | रामचंद्र | जानकीको | विवाहते हैं। |
| प्रणयः | | प्यायते। | प्रेम | | बढता है। |
| हृदयं | | व्यथते। | मन | | दुःखित होता है। |
| शीतार्तः शिशुः | | वेपते। | शीतसे पीड़ित लड़का | | कांपता है। |
| कापुरुषाः | मृत्युं | शंकंते। | कायर आदमी | मौतकी | शंका करते हैं। |
| ब्रह्मचारी | बालं | शिक्षते। | ब्रह्मचारी | बालकको | पढाता है। |
| प्रासादः | | शोभते। | महल | | शोभता है। |
| कवयः | वीरान् | श्लाघंते। | कवि लोग | वीरोंकी | प्रशंसा करते हैं। |
| पुष्पाणि | | श्वेतंते। | कमल | | श्वेत होते हैं। |
| वधूः | | स्मयते। | वधू | | मुस्कराती है। |
| रोगी | औषधं | स्वादते। | रोगी | दवाईको | चाखता है। |
| पुष्पाणि | | स्फुटंते। | फूल | | विकसित होते हैं। |
| दुग्धं | | स्यंदते। | दूध | | बहता है। |
| लोकाः | असत्यवादिनं | न विश्रंभंते। | लोग झूठ बोलनेवालेका विश्वास नहीं करते हैं | | |
| पिता | पुत्रं | स्वंजते। | पिता | पुत्रको | आलिंगन करता है। |
| लोकाः | शिशून् | आद्रियंते। | लोग | बच्चोंका | आदर करते हैं। |
| मानवाः | | म्रियंते। | मनुष्य | | मरते हैं। |
| मनः | | उद्विजते। | मन | | उद्विग्न होता है। |

नीचे लिखे शब्दोंको व्यवहारमें लाकर एक २ वाक्य बनाओ—

जवतः, ग्लायंति, सरति, अतंति, चयतः, नर्दंति, कठतः, क्रीच्छतः, मिषंति एधेते, कचंते, क्षोभंते, रोचते, द्योतंते, प्रसेते, मोदेते, वर्चंते, दीव्येते, शिक्षते, शिक्षेते, कचेते, श्वेतेते, चयंति,

सरतः, ग्लायतः, कठंति, ग्रसेते, वल्भंते, मानेते, मानंते, मयंते, मयेते, ईहंते, वेपंते, कत्थते, स्वंजेते, तिजेते, प्रथंते, प्रसंते।

एक एक शब्द रखकर वाक्य पूरे करो—

दुर्बलाः——ज्वरंति। ——हस्तिन्यौ जवतः। सहायहीनाः——कठंति। ——जनः व्यथते। तुषारपीडिताः——श्रतंति। वृष्टिजलप्राप्ताः———एधंते। विद्यानुरागिणः———विशालानि——गाहंते। ——जेतारौ क्षमाप्रार्थिनः——तिजेते। रामायणवर्णिताः——प्रथंते। परस्परं——मयेते। भयविह्वलाः——वेपंते।

---

## धात्वर्थ

| धातु | अर्थ | प्रत्यय | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|---|
| १। जीव | जीना | (जीव्+अ+ति) | जीवति, | जीवतः, | जीवंति। |
| जव | जल्दीसे चलना | (जव्+अ+ति) | जवति, | जवतः, | जवंति। |
| अत | नित्यचलना | (अत्+अ+ति) | अतति, | अततः, | अतंति। |
| अंच | जाना | (अंच्+अ+ति) | अंचति, | अंचतः, | अंचंति। |
| कठ | कष्टसेजीवनकाटना | (कठ्+अ+ति) | कठति, | कठतः, | कठंति। |
| कनी | चमकना | (कन्+अ+ति) | कनति, | कनतः, | कनंति। |
| कर्व | घमंडकरना | (कर्व+अ+ति) | कर्वति, | कर्वतः, | कर्वंति। |
| कूज | कूजना | (कूज्+अ+ति) | कूजति, | कूजतः, | कूजंति। |
| क्रमु | पैदलचलना | (क्राम्+अ+ति) | क्रामति, | क्रामतः, | क्रामंति। |
| क्रीड़ | खेलना | (क्रीड्+अ+ति) | क्रीडति, | क्रीडतः, | क्रीडंति। |
| क्षि | नष्टहोना | (क्षय्+अ+ति) | क्षयति, | क्षयतः, | क्षयंति। |
| नर्द | शब्दकरना | (नर्द्+अ+ति) | नर्दति, | नर्दतः, | नर्दंति। |
| गर्ज | गर्जना | (गर्ज्+अ+ति) | गर्जति, | गर्जतः, | गर्जंति। |

| धातु | अर्थ | प्रत्यय | एक० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|---|---|
| ग्लै | विषादकरना | (ग्लाय्+अ+ति) | ग्लायति, | ग्लायतः, | ग्लायंति |
| चर | खाना, घूमना | (चर्+अ+ति) | चरति, | चरतः, | चरंति। |
| चल | चलना | (चल्+अ+ति) | चलति, | चलतः, | चलंति। |
| जि | जीतना | (जय्+अ+ति) | जयति, | जयतः, | जयंति। |
| ज्वर | ज्वरआना | (ज्वर्+अ+ति) | ज्वरति, | ज्वरतः, | ज्वरंति। |
| ज्वल | दीप्तहोना | (ज्वल्+अ+ति) | ज्वलति, | ज्वलतः, | ज्वलंति। |
| तप | तपना | (तप्+अ+ति) | तपति, | तपतः, | तपंति। |
| फल | फलना | (फल्+अ+ति) | फलति, | फलतः, | फलंति। |
| फुल्ल | फूलना | (फुल्ल्+अ+ति) | फुल्लति, | फुल्लतः, | फुल्लंति। |
| वस | रहना | (वस्+अ+ति) | वसति, | वसतः, | वसंति। |
| सृ | सरकना | (सर्+अ+ति) | सरति, | सरतः, | सरंति। |
| स्फूर्ज | ध्वनिकरना | (स्फूर्ज्+अ+ति) | स्फूर्जति, | स्फूर्जतः, | स्फूर्जंति। |
| क्ष्वेड्ड | शब्दकरना | (क्ष्वेड्ड्+अ+ति) | क्ष्वेड्डति, | क्ष्वेड्डतः, | क्ष्वेड्डंति। |
| गु | मलत्यागना | (गुव्+अ+ति) | गुवति, | गुवतः, | गुवंति। |
| मिष | स्पर्द्धाकरना | (मिष्+अ+ति) | मिषति, | मिषतः, | मिषंति। |
| स्फुट | विकसितहोना | (स्फुट्+अ+ति) | स्फुटति, | स्फुटतः, | स्फुटंति। |
| मूर्च्छ | वेहोशहोना | (मूर्च्छ्+अ+ति) | मूर्च्छति, | मूर्च्छतः, | मूर्च्छंति। |
| २ ईक्षे | देखना | (ईक्ष्+अ+ते) | ईक्षते, | ईक्षेते, | ईक्षंते। |
| ईजे | निंदाकरना | (ईज्+अ+ते) | ईजते, | ईजेते, | ईजंते। |
| ईषे | जाना | (ईष्+अ+ते) | ईषते, | ईषेते, | ईषंते। |
| ईहे | चेष्टाकरना | (ईह्+अ+ते) | ईहते, | ईहेते, | ईहंते। |
| काचिङ् | चमकना | (काच्+अ+ते) | काचते, | काचेते, | काचंते। |
| क्षुभे | क्षुब्धहोना | (क्षुभ्+अ+ते) | क्षोभते, | क्षोभेते, | क्षोभंते। |
| गर्हे | निंदाकरना | (गर्ह्+अ+ते) | गर्हते, | गर्हेते, | गर्हंते। |
| गाहृङ् | आलोचनाकरना | (गाह्+अ+ते) | गाहते, | गाहेते, | गाहंते। |

| धातु | अर्थ | प्रत्यय | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन। |
|---|---|---|---|---|---|
| चेष्टे | चेष्टाकरना | (चेष्ट्+अ+ते) | चेष्टते, | चेष्टेते, | चेष्टंते। |
| तिजीङ् | क्षमाकरना | (तिज्+अ+ते) | तिजते, | तिजेते, | तिजंते। |
| दीक्षे | दीक्षालेना | (दीक्ष्+अ+ते) | दीक्षते, | दीक्षेते, | दीक्षंते। |
| द्युते | दीप्तहोना | (द्योत्+अ+ते) | द्योतते, | द्योतेते, | द्योतंते। |
| प्रथेष् | प्रसिद्धहोना | (प्रथ्+अ+ते) | प्रथते, | प्रथेते, | प्रथंते। |
| प्रसेष् | विस्तृतहोना | (प्रस्+अ+ते) | प्रसते, | प्रसेते, | प्रसंते। |
| भिक्षे | मांगना | (भिक्ष्+अ+ते) | भिक्षते, | भिक्षेते, | भिक्षंते। |
| माने | पूजाकरना | (मान्+अ+ते) | मानते, | मानेते, | मानंते। |
| मुदेष् | हर्षितहोना | (मोद्+अ+ते) | मोदते, | मोदेते, | मोदंते। |
| मये | जाना | (मय्+अ+ते) | मयते, | मयेते, | मयंते। |
| रुचे | अच्छालगना | (रोच्+अ+ते) | रोचते, | रोचेते, | रोचंते। |
| वर्चे | जलना | (वर्च्+अ+ते) | वर्चते, | वर्चेते, | वर्चंते। |
| वल्भ | खाना | (वल्भ्+अ+ते) | वल्भते, | वल्भेते, | वल्भंते। |
| उद्वहीञ् | विवाहना | (उद्वह्+अ+ते) | उद्वहते, | उद्वहेते, | उद्वहंते। |
| वृधुङ् | बढ़ना | (वर्ध्+अ+ते) | वर्धते, | वर्धेते, | वर्धंते। |
| व्यथेष् | पीडितहोना | (व्यथ्+अ+ते) | व्यथते, | व्यथेते, | व्यथंते। |
| टुवेपृङ् | कांपना | (वेप्+अ+ते) | वेपते, | वेपेते, | वेपंते। |
| शकिङ् | शंकाकरना | (शंक्+अ+ते) | शंकते, | शंकेते, | शंकंते। |
| शिक्षे | पढ़ाना | (शिक्ष्+अ+ते) | शिक्षते, | शिक्षेते, | शिक्षंते। |
| शुभे | शोभना | (शोभ्+अ+ते) | शोभते, | शोभेते, | शोभंते। |
| श्विताङ् | श्वेतहोना | (श्वेत्+अ+ते) | श्वेतते, | श्वेतेते, | श्वेतंते। |
| स्मिङ् | मुस्कराना | (स्मय्+अ+ते) | स्मयते, | स्मयेते, | स्मयंते। |
| स्वादे | चाखना | (स्वाद्+अ+ते) | स्वादते, | स्वादेते, | स्वादंते। |
| स्फुटे | फूलना | (स्फुट्+अ+ते) | स्फुटते, | स्फुटेते, | स्फुटंते। |
| स्यंदूङ् | बहना | (स्यंद्+अ+ते) | स्यंदते, | स्यंदेते, | स्यंदंते। |

| धातु | अर्थ | प्रत्यय | एक० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|---|---|
| स्रंभुङ् | विश्वासकरना | (स्रंभ्+अ+ते) | स्रंभते, | स्रंभेते, | स्रंभंते। |
| ष्वंजीङ् | आलिंगनकरना | (स्वंज्+अ+ते) | स्वंजते, | स्वंजेते, | स्वंजंते। |
| आदृङ् | आदरकरना | (आद्रिय्+अ+ते) | आद्रियते, | आद्रियेते, | आद्रियंते। |
| मृ (१) | मरना | (म्रिय्+अ+ते) | म्रियते, | म्रियेते, | म्रियंते। |
| विजीङो | उद्विग्नहोना | (विज्+अ+ते) | विजते, | विजेते, | विजंते। |
| ओप्यायीङ् | वढना | (प्याय्+अ+ते) | प्यायते, | प्यायेते, | प्यायंते। |

---

## तृतीय पाठ।

### (२) उभयपदी (तुदादि और भ्वादिगणीय) धातुओंका व्यवहार।

| कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|
| कर्षकः | गर्तं | खनति (ते) | किसान | गड्डा | खोदता है। |
| चौरः | हृतं धनं | गूहति (ते) | चौर | चुराये धनको | छिपाता है। |
| वालकः | खादनीयं | चषति (ते) | वालक | भक्ष्य पदार्थको | खाता है। |
| बालकः | बालकं | कषति (ते) | वालक | वालकको | मारता है। |
| चंद्रः | | त्वेषति (ते) | चद्रमा | | दीप्त होता है। |
| असहायः | धनवंतं | भजति (ते) | निस्सहाय | धनीको | शरणमें जाता है। |
| धनी जनः | निःस्वं | भरति (ते) | धनी आदमी | निर्धनका | पोषण करता है। |
| श्रावकाः | जिनं | यजंति (ते) | श्रावक | जिनकी | पूजा करते हैं। |
| अतिथिः | धनं | याचति (ते) | अतिथि | धनको | मांगता है। |
| रजकः | वस्त्राणि | रजति (ते) | धोवी (रंगरेज) | कपडे | रंगता है। |
| नृपः | | राजति (ते) | राजा | | शोभता है। |
| क्षेत्रस्वामी | वीजं | वपति (ते) | खेतका मालिक | बीज | बोता है। |

---

१—इस धातुमें 'ङ्' अथवा 'ऐं, कुछभी इत् नहीं है तबभी वर्तमानकालमें विशेषनियमसे आत्मनेपद होता है। २—जिस धातुके दोनों प्रकारसे ( आत्मनेपद और परस्मैपद ) रूप चलें उसको उभयपदी कहते हैं।

| कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|
| भृत्यः | भारं | वहति (ते) | नौकर | भार (बोझा) | ढोता है। |
| तंतुवायाः | वस्त्राणि | वयति (ते) | जुलाहे | कपडे | बुनते हैं। |
| मृगाः | अद्रीम् | श्रयंति (ते) | मृग | पर्वतोंका | आश्रय लेते हैं। |
| शिष्याः | समिधः | आहरंति (ते) | विद्यार्थी | लकडी | लाते हैं। |
| पुत्रशोकः | हृदयं | तुदति (ते) | पुत्रका शोक | हृदयको | व्यथित करता है। |
| प्रभुः | भृत्यान् | आदिशति (ते) | मालिक | नौकरोंको | आज्ञा देता है। |
| पाचकः | अन्नं | भृज्जति (ते) | रसोइया | अन्न | पकाता है। |
| साधवः | गात्रं | लिंपंति (ते) | साधु लोग | शरीरको | लिप्तकरते हैं। |
| भृत्यः | वृक्षं | लुंपति (ते) | नौकर | पेड़ | काटता है। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

त्वेषंते, वयेते, लुंपंते, तुदेते, श्रयेते, क्षपंते, लिंपतः, मुंचते, सिंचतः, भृज्जतः, आहरंते, भृज्जंति।

---

## धात्वर्थ

| धातु | अर्थ | प्रत्यय | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|---|
| खनुञ् | खोदना | ( खन्+अ+ति ) | खनति, | खनतः, | खनंति। |
| ,, | ,, | ( खन्+अ+ते ) | खनते, | खनेते, | खनंते। |
| गुहूञ् | छिपाना | ( गूह्+अ+ति ) | गूहति, | गूहतः, | गूहंति। |
| ,, | ,, | ( गूह्+अ+ते ) | गूहते, | गूहेते, | गूहंते। |
| चषञ् | खाना | ( चष्+अ+ति ) | चषति | चषतः, | चषंति। |
| ,, | ,, | ( चष्+अ+ते ) | चषते, | चषेते, | चषंते। |
| क्षषञ् | मारना | ( क्षष्+अ+ति ) | क्षषति, | क्षषतः, | क्षषंति। |
| ,, | ,, | ( क्षष्+अ+ते ) | क्षषते, | क्षषेते, | क्षषंते। |
| भजीञ् | सेवाकरना | ( भज्+अ+ति ) | भजति, | भजतः, | भजंति। |
| ,, | ,, | ( भज्+अ+ते ) | भजते, | भजेते, | भजंते। |

| धातु | अर्थ | प्रत्यय | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|---|
| भृञ् | पालना | ( भर्+अ+ति ) | भरति, | भरतः, | भरंति। |
| „ | „ | ( भर्+अ+ते ) | भरते, | भरेते, | भरंते। |
| यजीञ् | पूजाकरना | ( यज्+अ+ति ) | यजति, | यजतः, | यजंति। |
| „ | „ | ( यज्+अ+ते ) | यजते, | यजेते, | यजंते। |
| याचृञ् | मांगना | (याच्+अ+ति) | याचति, | याचतः | याचंति। |
| „ | „ | (याच्+अ+ते) | याचते, | याचेते, | याचंते। |
| रंजीञ् | रंगना | ( रज्+अ+ति ) | रजति, | रजतः | रजंति। |
| „ | „ | ( रज्+अ+ते ) | रजते, | रजेते, | रजंते। |
| टुवपीञ् | वीजवोना | ( वप्+अ+ते ) | वपते, | वपेते, | वपंते। |
| „ | „ | ( वप्+अ+ति) | वपति, | वपतः, | वपंति। |
| वहीञ् | लेजाना | ( वह्+अ+ते) | वहते, | वहेते, | वहंते। |
| „ | „ | ( वह्+अ+ति) | वहति, | वहतः, | वहंति। |
| वेञ् | कपड़ा बुनना | ( वय्+अ+ते ) | वयते, | वयेते, | वयंते। |
| „ | „ | ( वय्+अ+ति) | वयति, | वयतः, | वयंति। |
| श्रिञ् | सेवा करना | ( श्रय्+अ+ते ) | श्रयते, | श्रयेते, | श्रयंते। |
| „ | „ | ( श्रय्+अ+ति) | श्रयति, | श्रयतः, | श्रयंति। |
| हृञ् | हरना | ( हर्+अ+ते ) | हरते, | हरेते, | हरंते। |
| „ | „ | ( हर्+अ+ति) | हरति, | हरतः, | हरंति। |
| भ्रस्जीञ् | पकाना | (भृज्ज्+अ+ते) | भृज्जते, | भृज्जेते, | भृज्जंते। |
| „ | „ | (भृज्ज्+अ+ति) | भृज्जति, | भृज्जतः, | भृज्जंति। |
| लिपीञ् | लेपकरना | (लिंप्+अ+ते) | लिंपते, | लिंपेते, | लिंपंते। |
| „ | „ | (लिंप्+अ+ति) | लिंपति, | लिंपतः, | लिंपति। |
| लुप्लृञ् | छेदना | ( लुंप्+अ+ते ) | लुंपते, | लुंपेते, | लुंपंते। |
| „ | „ | (लुंप्+अ+ति) | लुंपति, | लुंपतः, | लुंपंति। |

---

# पंचमाध्याय।

## प्रथम पाठ।

### विसर्ग संधिका व्यवहार।

( संधिके नियम कंठ करानेकी आवश्यकता नहीं हैं, केवल हितोपदेश, चत्रचूडामणि आदि काव्योंके वाक्योंको समझा समझाकर संधिके नियमोंको बतलाना चाहिये )

#### (१) अकारसे पर विसर्गका लोप।

भृत्य आगच्छति—भृत्यः+आगच्छति। नौकर आता है।

जिनदत्त इष्टस्थानं गच्छति—जिनदत्तः+इष्टस्थानं गच्छति।
जिनदत्त इष्टस्थानको जाता है।

रामः सर ईक्षते—रामः सरः+ईक्षते। राम तालाव देखता है।

परिश्रमिण ईहंते—परिश्रमिणः+ईहंते। परिश्रमी लोग चेष्टा करते हैं।

बालक ईषते—बालकः+ईषते। बालक जाता है।

पर्वत उन्नतः—पर्वतः+उन्नतः। पर्वत ऊंचा है।

उन्नत उष्ट्रः धावति—उन्नतः+उष्ट्रः धावति। लंबा ऊंट दौड़ता है।

धूम ऊर्ध्वं गच्छति—धूमः+ऊर्ध्वं गच्छति। धूआ ऊपरको जाता है।

मनस्विन ऋषयः शास्त्राणि मनंति—मनस्विनः+ऋषयः शास्त्राणि मनंति। मनस्वी ऋषी लोग शास्त्रोका अभ्यासकरते हैं।

वृक्ष एजति—वृक्षः+एजति। वृक्ष हिलता है।

मत्त ऐरावतः—मत्तः+ऐरावतः गच्छति। मत्त ऐरावत हाथी जाता है।

उज्ज्वल ओषधिपतिः द्योतते—उज्ज्वलः+ओषधिपतिः द्योतते।
उज्ज्वल चद्रमा चमकता है।

रुग्ण औषधं इच्छति—रुग्णः+औषधं इच्छति। रोगी औषध चाहता है।

---

१—यदि ह्रस्व अकारके बाद विसर्ग होंगे और उन विसर्गोंके बाद ह्रस्व अकारको छोड़कर कोई भी स्वर होगा तो उन विसर्गोंका लोप हो जायगा।

| शुद्ध | अशुद्ध | |
|---|---|---|
| बालकः अंचति। | बालक अंचति। | लड़का जाता है। |
| नद्यः अतंति। | नद्य अतंति। | नदी सर्वदा चलती हैं। |
| संयतः अर्थी धनं कांचति। | संयत अर्थी धनं कांचति। | संयमी भिखारी धन चाहता है। |

शुद्ध करो—

साधव अर्हणां इच्छंति। साधव शांतिं इच्छंति। ऐरावत अंबु पिबति। वध्व वाचं वदंति। तरुण अरुणः किरणं वितरति। सरित नयनानि लुभंति। पर्वत अभ्रं स्पृशति। ऐरावत गंगां गच्छति। बालक नदीं गच्छति। उदारचेतस दरिद्रान् भरंति। राजान मंत्रिणं विस्रंभंते। सज्जनः आश्रितं रचति। बालः आशु (शीघ्र) गच्छति। मनुष्यः इंदुं पश्यति। छात्रः इतिहासं पठति। दुर्जनः ईर्षां आचरति। लोकः ईशं भजते। पाठकः उत्तरं यच्छति। मूर्खः उद्धत भवति। धार्मिकः ऊर्ध्वलोकं व्रजति। समुद्रः ऊर्मिमान्। धनाढ्यः ऋणं यच्छति। बालकः ऋजु वर्तते। अष्टम स्वरवर्णः ऋकारः। जीवः एकाकी गच्छति। मूर्खः एवं वदति। परिषदः ऐक्यं वांछंति। देवाः ऐलविलं (कुवेर) नमति। योषितः ओकः (घर) गच्छंति। ओकारः ओष्ठ्यवर्णः। समाजः औन्नत्यं (उन्नति) इच्छति। शीतार्तः औरभ्रं (कंबल) कांचति।

---

## द्वितीय पाठ।

### (१) आकारसे पर विसर्गका लोप।

१ बालका अमृतां वाचं भाषंते—बालकाः+अमृतां वाचं भाषंते।

लडके अमृतके समान मीठी वाणी वोलते हैं।

---

१ दीर्घ आकारसे पर विसर्ग होंगे और उन विसर्गोंके वाद कोई भी स्वर, अथवा वर्गका तीसरा, चौथा, पांचवा अक्षर तथा य, र, ल,व,ह, होंगे तो उन विसर्गोंका लोप हो जायगा।

लता अभ्रं इच्छंति—लताः + अभ्रं इच्छंति। लतायें मेघको चाहती हैं।

बालका आनंदं लभंते—बालकाः + आनंदं लभंते। लड़के आनंद पाते हैं।

प्रचेता इंद्रं जयति—प्रचेताः + इंद्रं जयति। वरुण इंद्रको जीतता है।

वेधा ईशं भजते—वेधाः + ईशं भजते। पंडित भगवानका भजन करता है।

बालका ईषंते—बालकाः + ईषंते। बालक जाते हैं।

पर्वता उन्नताः भवंति—पर्वताः + उन्नताः भवंति। पर्वत ऊंचे होते हैं।

चंद्रमा उस्रं संहरते--चंद्रमाः + उस्रं संहरते। चंद्रमा किरण समेटता है।

आढ्या ऊर्मिकाः वहंति—आढ्याः + ऊर्मिकाः वहंति। धनाढ्य अगूठी पहिनते हैं।

तापसा ऋषीन् सेवंते—तापसाः + ऋषीन् सेवंते। तपस्वी ऋषियोंकी सेवा करते हैं।

बालका एलाः खादंति—बालकाः + एलाः खादंति। लड़के इलायची खाते हैं।

राजपुत्रा ऐश्वर्यं इच्छंति—राजपुत्राः + ऐश्वर्यं इच्छंति। राजपुत्र विभूति चाहते हैं।

सैनिका ओजस्विनं सेनापतिं मानंते—सैनिकाः + ओजस्विनं सेनापतिं मानंते। सैनिक तेजस्वी सेनापतिका संमान करते हैं।

नागरिका औरसं राजपुत्रं मानंते—नागरिकाः + औरसं राजपुत्रं मानंते। नगरवासी लोग श्रेष्ठ राजपुत्रको मानते हैं।

२ प्रचेता गोत्रभिदं जयति—प्रचेताः + गोत्रभिदं जयति। वरुण इंद्रको जीतता है।

अश्वा जवंति—अश्वाः + जवंति। घोड़े दौड़ते हैं।

रुग्णा डिंभाः विलपंति—रुग्णाः + डिंभाः विलपंति। रोगी बच्चे रोते हैं।

बालका दुग्धं पिबंति—बालकाः + दुग्धं पिबंति। लड़के दूध पीते हैं।

जना बुद्धिमतः पृच्छंति—जनाः + बुद्धिमतः पृच्छंति। लोग बुद्धिमानों को पूंछते हैं।

बुभुक्षिता बहु खादंति—बुभुक्षिताः + बहु खादंति। भूखे लोग खूब खाते हैं।

३। कुंभकारा घटान् सृजंति—कुंभकाराः + घटान् सृजंति। कुम्हार घड़ोंको बनाते हैं।

बालका झटिति गच्छंति—बालकाः + झटिति गच्छंति। लड़के जल्दी जाते हैं।

बालका ढक्कां स्पृशंति—बालकाः + ढक्कां स्पृशंति। लड़के ढक्का छूते हैं।

मेघा धवलाः संजाताः—मेघाः + धवलाः संजाताः। मेघ श्वेत हो गये।

कन्या भृत्यान् आदिशंति—कन्याः + भृत्यान् आदिशंति। कन्यायें नौकरोंको आज्ञा देती हैं।

४। दिग्गजा नदंति—दिग्गजाः + नदंति। दिग्गज (दिशाओंके हाथी) चिघाड़ते हैं।

बालका मातुलालयं गच्छंति—बालकाः + मातुलालयं गच्छंति। लड़के मामाके घर जाते हैं।

५ गृहस्था यतीन् पूजंति—गृहस्थाः + यतीन् पूजंति। गृहस्थ यतियोंको पूजते हैं।

चंद्रमा रात्रिं भूषति—चंद्रमाः + रात्रिं भूषति। चंद्रमा रातको भूषित करता है।

बालिका लताः छ्रंतंति—बालिकाः + लताः छ्रंतंति। लड़कियां लताओं को काटती हैं।

भृत्या वदंति—भृत्याः + वदंति। नौकर बोलते हैं।

ब्राह्मणा हरिद्रां भिक्षंते—ब्राह्मणाः + हरिद्रां भिक्षंते। ब्राह्मण हलदी मांगते हैं।

| शुद्ध | अशुद्ध |
|---|---|
| ६। बालकाः + कोकिलं पश्यंति। | बालका कोकिलं पश्यंति। |
| भृत्याः + चौरं प्रहरंति। | भृत्या चौरं प्रहरंति। |
| उन्नताः + तरवः मेघं स्पृशंति। | उन्नता तरवः मेघं स्पृशंति। |
| प्रजाः + प्रजापतिं पूजंति। | प्रजा प्रजापतिं पूजंति। |

७। कृषीवलाः+खनित्रं भिंचंते। कृषीवला खनित्रं भिंचंते।
आचार्याः+छात्रान् उपदिशंति। आचार्या छात्रान् उपदिशंति।
वृक्षाः+फलानि मुंचंति। वृक्षा फलानि मुंचंति।

## तृतीय पाठ।

( १ ) अकारसे पर विसर्ग और अकारको ओकार।

बालकोऽञ्चति—बालकः+अंचति।
विद्वांसोऽज्ञान् उपदिशंति—विद्वांसः+अज्ञान् उपदिशंति।
गृहस्थोऽतिथीन् सेवते—गृहस्थः+अतिथीन् सेवते।
हरिणोऽरण्य गच्छति—हरिणः+अरण्यं गच्छति।

। शुद्ध।

बालकः+आगच्छति—बालकोऽगच्छति—बालक आगच्छति।
साधवः+इंद्रं अर्चंति—साधवोऽद्रं अर्चंति—साधव इंद्रं अर्चंति।
मानवः+ईश्वरं पूजति—मानवोऽश्वरं पूजति—मानव ईश्वरं पूजति।
छात्रः+उपाध्यायं सेवते—छात्रोऽपाध्यायं सेवते—छात्र उपाध्यायं सेवते।
बालकः+उष्णं दुग्धं पिबति—बालकोऽष्णं दुग्धं पिबति—बालक उष्णं दुग्धं पिबति।
गृहस्थः+ऋषिं अर्चंति—गृहस्थोऽऋषिं अर्चंति—गृहस्थ ऋषिं अर्चंति।
बालकः+एकाकी गच्छति—बालकोऽकाकी गच्छति—बालक एकाकी गच्छति।

---

१। यदि अकारके बाद विसर्ग हों और उन विसर्गोंके बाद ह्रस्व अकार हो तो उन (पहिला अकार, बीचके विसर्ग, अंतके अकार) तीनोंके स्थानमे एक 'ओ' कार होजायगा।

सरितः + ऐरावतं लुभंति—सरितो ऽरावतं लुभंति—सरित ऐरावतं लुभंति।

भ्रमरः + ओष्ठं दशति—भ्रमरोऽष्ठं दशति—भ्रमर ओष्ठं दशति।

भिषजः + औदरिकान् निंदंति—भिषजो ऽदरिकान् निंदंति—भिषज औदरिकान् निंदंति।

| शुद्ध। | अशुद्ध। |
| --- | --- |
| कोकिलः + कूजति। | कोकिलो ऽकूजति। |
| वृषभः + केशरिणं पश्यति। | वृषभोकेशरिणं पश्यति। |
| जाल्मः + खट्वां आरोहति। | जाल्मोऽखट्वां आरोहति। |
| जनः + चक्रवाकं ईक्षते। | जनोऽचक्रवाकं ईक्षते। |
| अश्वः + चरति। | अश्वो ऽचरति। |
| छात्रः + छत्रं वहति। | छात्रोऽछत्रं वहति। |
| बालः + टिट्टिभं पश्यति। | बालोऽटिट्टिभं पश्यति। |
| धार्मिकः + ठक्कुरं अर्चति। | धार्मिकोऽठक्कुरं अर्चति। |
| योषितः + तडितं पश्यंति। | योषितोऽतडितं पश्यंति। |
| मलिनः + थूत्कारं आचरति। | मलिनोऽथूत्कारं आचरति। |
| नार्यः + पतिं मानंते। | नार्योऽपतिं मानंते। |
| सर्पः + फणां वहति | सर्पोऽफणां वहति। |

---

# चतुर्थ पाठ।

## विसर्गोंको ओकार (१)

१। हरिणो गुहां श्रयते—हरिणः + गुहां श्रयते। हरिण गुहाका आश्रय लेता है।

---

१—ह्रस्व अकारके बाद विसर्ग, और उन विसर्गों के बाद वर्गका तीसरा, चौथा, पांचवां अक्षर तथा य, र, ल, व, और ह, होंगे तो विसर्गों के स्थानमें 'ओ' हो जायगा।

बालको जननीं ईक्षते—बालकः+जननीं ईक्षते। लडका माको देखता है।
बालो डमरुं पश्यति—बालः+डमरुं पश्यति। लडका डमरु देखता है।
धनिनो दरिद्रान् भरंति—धनिनः+दरिद्रान् भरंति। धनी लोग गरीबों को पालते हैं।
साधवो बालकान् स्पृशंति—साधवः बालकान् स्पृशंति। साधु लोग लडकोंको स्पर्श करते हैं।

२। वीरो घोटकं इच्छति—वीरः+घोटकं इच्छति। वीर घोडाको चाहता है।
मधुरो झंकारः श्रुतः—मधुरः+झंकारः श्रुतः। मधुर झंकार सुना।
बालको ढक्कां पश्यति—बालकः+ढक्कां पश्यति। लडका ढक्काको देखता है
गृहस्थो धर्मं शिक्षते—गृहस्थः+धर्मं शिक्षते। गृहस्थ धर्मको पढाता है।
सर्पो भेकं बल्भते—सर्पः+भेकं बल्भते। सांप मेंडकको खाता है।

३। हस्तिनो नदंति—हस्तिनः+नदंति। हस्ती चिंघाडते हैं।
पक्षिणो मत्स्यान् खादंति—पक्षिणः+मत्स्यान् खादंति। पक्षि मच्छोंको खाते हैं।

४। बालको यतते—बालकः+यतते। बालक प्रयत्न करता है।
चंद्रो रोचींषि वितरति—चंद्रः+रोचींषि वितरति। चंद्रमा किरण फैलाता है।
नृपो लोध्रद्रुमं पश्यति—नृपः+लोध्रद्रुमं पश्यति। राजा लोध्रवृक्षको देखता है।
बालको वदति—बालकः+वदति। लडका बोलता है।
बालको हसति—बालकः+हसति। लडका हंसता है।

| | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|
| गृहस्थः+साधुं सेवते— | गृहस्थोसाधुं सेवते— | गृहस्थः साधुं सेवते। |
| बालकः+ष्ठीवनं क्षिपति— | बालको ष्ठीवनं क्षिपति— | बालकः ष्ठीवनं क्षिपति। |

विद्वांस: + शिशून् उपदिशंति—विद्वांसो शिशून् उपदिशंति—विद्वांस: शिशून् उपदिशंति।

भृत्य: + आगच्छति—भृत्योऽगच्छति—भृत्य आगच्छति।

नद्य: + एधंते—नद्यो ऽधंते—नद्य एधंते।

शांतिरक्षक: + चौरं प्रहरति—शांतिरक्षको चौरं प्रहरति—शांतिरक्षक: चौरं प्रहरति।

अरुण: + तपन: शोभते—अरुणो तपन: शोभते—अरुण: तपन: शोभते

---

## पंचम पाठ।

### विसर्गोंको रकार। (१)

१ हविरावर्जितं—हवि: + आवर्जितं। घी डाला।

मतिरेधते—मति: + एधते। बुद्धि बढती है।

साधुरागच्छति—साधु: + आगच्छति। साधु आता है।

वधूरीहते—वधू: + ईहते। वधू चेष्टा करती है।

२ मुनिर्गच्छति—मुनि: + गच्छति। मुनि जाता है।

गुरुर्जीवति—गुरु: + जीवति। गुरु जीवता है।

चमूर्दुर्गतिं प्राप्ता—चमू: + दुर्गतिं प्राप्ता। सेना दुर्गतिको प्राप्त हुई।

ऋषिर्बंधुं वदति—ऋषि: + बंधुं वदति। ऋषि बंधुको कहता है।

३ अग्निर्घृतं दहति—अग्नि: + घृतं दहति। आग घीको जलाती है।

कारुर्झषान् पश्यति—कारु: + झषान् पश्यति। बढई मच्छलियोंको देखता है।

गुरुर्ध्यायति—गुरु: + ध्यायति। गुरु ध्यान करता है।

---

१—अकार, और आकारसे भिन्न किसी भी स्वर्से पर यदि विसर्ग होंगे और उन विसर्गोंके बादमें कोई भी स्वर् अथवा वर्गका तीसरा, चौथा पाचवा अक्षर, और य, ल, व, ,हहोंगे तो विसर्गोंके स्थानमें 'र्' हो जायगा।

शिशुर्भास्करं पश्यति—शिशुः+भास्करं पश्यति। लड़का सूरजको देखता है।

४ यतिर्नौकां आरोहति—यतिः+नौकां आरोहति। यति नाव पर चढ़ता है।

साधुर्मागधीं पठति—साधुः+मागधीं पठति। साधु मागधीको पढता है।

५ शत्रुर्युद्धं इच्छति- शत्रुः+युद्धं इच्छति। शत्रु, युद्धको चाहता है।

नरपतिर्यतिं पूजति—नरपतिः+यतिं पूजति। राजा यतिकी पूजा करता है।

कपिर्लोध्रद्रुमं आरोहति—कपिः+लोध्रद्रुमं आरोहति। बंदर लोध्रवृच पर चढ़ता है।

साधुर्वसति—साधुः+वसति। साधु रहता है।

शिशुर्हसति—शिशुः+हसति। लड़का हसता है।

| अशुद्ध। | शुद्ध। |
|---|---|
| बालकः आगच्छति—बालकरागच्छति। | बालक आगच्छति। |
| अश्वः धावति—अश्वर्धावति | अश्वो धावति। |
| शिशवः यतंते—शिशवर्यतंते। | शिशवो यतंते। |
| मुनयः अंचंति—मुनयरंचंति। | मुनयोऽचंति। |
| बालकाः आगच्छंति—बालकारागच्छंति। | बालका आगच्छंति। |
| प्रचेताः नाथं अर्चति—प्रचेता नाथं अर्चति। | प्रचेता नाथं अर्चति। |
| कोकिलाः कूजंति—कोकिलाकूजंति। | कोकिलाः कूजंति। |

शुद्ध करो—

अग्निर्हविकांक्षति। साधुर्मधुरावाचर्भाषंते। मनोज्ञावीरुधद्दृष्टाः। रामरंभपिबति। वध्वर्मात्रगृहाणि गच्छंति। निरंकुशाहिं कवयः। बुद्धिमंतर्जनायशलंभते।

## षष्ठपाठ।

### विसर्गोंको श, ष, स, (१)।

१ चतुरश्चौरो धृतः—चतुरः + चौरो धृतः।
वीराश्चर्माणि इच्छंति—वीराः + चर्माणि इच्छंति।
रविश्चक्षुषी तुदति—रविः + चक्षुषी तुदति।
लक्ष्मीश्चंद्रं गच्छति—लक्ष्मीः + चंद्रं गच्छति।
साधुश्चंडो जातः—साधुः + चंडो जातः।
वधूश्चंद्रमसं पश्यति—वधूः + चंद्रमसं पश्यति।
क्षुधार्त्ता गौश्चरति—क्षुधार्त्ता गौः + चरति।
आचार्यश्छात्रं उपदिशति—आचार्यः + छात्रं उपदिशति।
भृत्याश्छिन्नान् तरून् आहरंति—भृत्याः + छिन्नान् तरून् आहरंति
२ कारुष्टंकं इच्छति—कारुः + टंकं इच्छति।
छात्रष्ठकारं पठति—छात्रः + ठकारं पठति।
३ भृत्यस्तरून् कृंतति—भृत्यः + तरून् कृंतति।
तपनस्तापं वितरति—तपनः + तापं वितरति।
बालस्थूत्कारं करोति—बालः + थूत्कारं करोति।

शुद्ध करो—

रामो (२) सौमित्रिं आभाषते। विविधा काननद्रुमाशोभंते। चंदनशीतलरनिलर्वहति। शैलाविराजंते। सुगन्धयुक्तसुखस्पर्शहिमावह वायुःवहति। विशालो शाल्मलीतरु तिष्ठति। पक्षिण निवसंति। वायसो प्रवुद्धो पाशवंतं व्याधं पश्यति। कपोतराजो सपरिवारर्वियतं

---

१—किसी भी स्वरसे पर विसर्ग होंगे और उन विसर्गोंसे पर यदि च, छ, होंगे तो उन विसर्गोंके स्थानमें 'श' यदि ट, ठ, होंगे तो 'ष' और त, थ, होंगे तो 'स' हो जायगा।

२—स्वरसे पर विसर्ग होंगे और उन विसर्गोंसे पर क, ख, प, फ, श, ष, स, होंगे तो विसर्गही रहेंगे कुछ भी परिवर्तन न होगा।

गच्छति। कपोतराजो तंडुलकणलुब्धान् कपोतान् वदति। हृष्टपुष्टां-गम्ॠगो भ्राम्यन् अवलोकति। गलितनखनयनजॅरद्गव: गृध्रो प्रति-वसति। वृक्षवासिन धर्मज्ञानरता विश्वासभूमय:। अभ्यागतर-तिथि पूज्य:। मार्जाराः हि मांसरुचया ऽभवंति। मार्जारभूमिं स्पृशति।

---

## साहित्य परिचय।

( क्षत्रचूड़ामणि, हितोपदेश, आदि ग्रंथोंके नाना प्रकारके वाक्य बना २ कर प्रश्नोत्तरोंसे सिखादेना चाहिये। )

१ कुरुवंशीया नृपतय: शुद्धा: सफलकर्माण: सार्वभौमाः स्वर्गमुक्ति-वर्त्मानश्च भवंति। श्रेयांसादयो राजानो यथाविधि जिनं अर्चंति, यथाकामं अर्थिनोऽवंति, यथापराधं च दोषिणोऽदंति, इति प्रसिद्धि:। कौरवास्त्यागिनोऽल्पभाषिणो विजिगीषवश्च। कुरुवं-शीया युवराजा: शिक्षिता भवंति युवकाश्च यथाकालं उद्वहंते। परंतु वृद्धा जैनीं दीक्षां धारयंतो मुनिवृत्तयो धर्मं ध्यायंतस्तनुत्यजा भवंति।

अपराजितशब्द—

| | |
|---|---|
| यथाविधि—विधिके अनुसार। | यथापराधं—अपराधके अनुसार। |
| यथाकामं—इच्छाके अनुसार। | यथाकालं—ठीक समय पर। |

भाषा अर्थ—

२ कुरु वंशके राजा लोग शुद्ध, सफलप्रयत्न, संपूर्ण पृथिवीके ईश्वर, और स्वर्ग तथा मुक्तिको जाने वाले होते हैं। श्रेयांस आदिक राजा विधिके अनुसार जिनेंद्रको पूजते हैं। अतिथियोंको इच्छा के अनुसार संतुष्ट करते हैं और अपराधके अनुसार दोषियोंको दंड देते हैं इसभांतिकी प्रसिद्धि है। कौरवलोग दानी परिमित बोलनेवाले, और जयके अभिलाषी होते हैं। कुरुवंश

के युवराज शिक्षित होते हैं और युवा होने पर योग्यअवस्थामें विवाह करते है। परंतु वृद्ध होने पर जैनधर्मकी दीक्षा धारण कर मुनिकी वृत्ति वाले होते हुये और धर्मको ध्याते हुये शरीर को छोडते है।

२ प्रश्नोत्तर—

प्र० के (कौनसे) नृपतयः
उ० कुरुवंशीयाः ते (वे)
प्र० किंविधाः नृपतयः
उ० ते शुद्धा इत्यादि
प्र० के शुद्धा इत्यादि
उ० कुरुवंशीया नृपतयः
प्र० का (क्या) प्रसिद्धिः
उ० श्रेयांसादयो राजानो यथा-विधि जिनं अर्चंति इत्यादि
प्र० कं (किसको) अर्चंति
उ० जिनं
प्र० कान् अवंति, कान् अर्दंति
उ० अर्थिनः, दोषिणः
प्र० पुनः किंविधाः कुरुवंशीयाः
उ० ते त्यागिन इत्यादि
प्र० अपि राजपुत्राः शिक्षिता भवंति
उ० ते शिक्षिता भवंति एव
प्र० के उद्वहंते
उ० युवका न तु शिशवः
प्र० के मुनिवृत्तयः
उ० वृद्धाः न तु युवकाः
प्र० किंविधं वृद्धचरितं (वृद्धोंका क्या काम है)
उ० वृद्धा जिनदीक्षां धारयंतो मुनिवृत्तयो धर्मं ध्यायंत इत्यादि

संस्कृत बनाओ—

रामचंद्र लक्ष्मणको कहते है। वर्षा आगई है। बादल (नभस्थल) मेघसंवृत है। ग्रीष्मपीडित पृथिवी आंसू छोड़ती है। ठंडी २ हवा चलरहीहै। प्रफुल्लितवृक्षोंको मेघधारा सींच रही है। मेघ गर्ज रहा है। विद्युत् नीलमेघोंका आश्रय लेती है और शोभती है। सूर्य मेघरुद्ध है इसलिये प्रकाशित नहीं होता है। नदियां बढ़ती हैं। वनवासी जीव अपने अपने (स्व) स्थानका आश्रय

ले रहे हैं। मृग समूह जहां (यत्र) तहां (तत्र) स्थित है। अष्टापद मेघको स्पर्द्धा करता है ऊपर (ऊपरि) कूदता है (कूर्दति) पर विफल प्रयत्न होता है। हाथी चिंघाडते है, सिंह गर्जते है, खरगोश (शशक) बिलमें घुसते है, समय द्रष्टव्य है। दिशायें बहुत (बहु) शोभती है। इंद्र धनुष मनको हरण करता है।

प्रश्नमाला—

का समागता। किंविधं नभः। का वाष्पाणि मुंचति। अपि (क्या) पवनो वहति। को नदति। का नीलमेघं श्रयते। कीदृशः सूर्यः। का एधंते। किंविधा वनवासिनो जीवाः। कुत्र (कहां) तिष्ठंति मृगसमूहाः। कं स्पर्धते अष्टापदः, किं च आचरति। अधुना गजसिंहशशकाः किं आचरंति (करते है)। कीदृशं वनं।

निम्न लिखित विषय पर संस्कृतमें प्रश्नोत्तर करो—

(१) हंत (हर्ष है) प्रभातप्रायो जातः। अस्तोन्मुखो भगवान् निशाकरः, दिनकरस्तु उदयोन्मुखः। मलिनं पश्चिम दिगंगनं उज्वलं तु पूर्वं। म्लानानि कुमुदानि, उत्फुल्लानि तु कुवलयानि। महान् रमणीयः समयः। उद्बुद्धाः कूजनमुखराः विहंगमाः। विकसितानि सुरभीणि कुसुमानि। शिशिरसुंदराणि श्यामलानि दूर्वाक्षेत्राणि। सुरभिशीतलः समीरणो वहति। लोहितो मधुरो बालातप यातते। अनुचितं अधुना शयन। परिहरणीयं इदम् (यह) इदानीं क्षुद्रा मधुकरा अपि स्वकर्मनिरताः छात्रास्तु मानवाः अतः पठनीयं।

हिंदी अर्थ—

[1] हर्ष है कि प्रायः सवेरा हो चुका है। भगवान् चंद्र अस्त होने वाले है सूरज उदयके सन्मुख है। पश्चिम दिशाका आगन अंधकार

---

१—अव्ययोंके न कोई लिंग होता है और न कोई वचन। इस लिये अव्ययोंके रूप नही चलते। वाक्योंमे जैसीकी तैसीही रखदी जाती हैं। जिस वाक्यमे कोई क्रिया न लिखी हो उसमे वर्तते (हैं) भवति (होता है) समझना चाहिये।

मय और पूर्वदिशाका प्रकाशमय है। कुमुद (कुई फूल) म्लान हो गये है लेकिन सूरजमुखी फूल खिलगये है। समय बड़ाही मनोहर है। कूजनेवाले पक्षी जाग गये हैं। सुगंधित फूल विकसित हो गये हैं। हरे हरे दूबके खेत ओससे सुंदर दीख पडते हैं खुशबूदार ठंढी हवा चल रही है। लाल और सुंदर सूरज चमक रहा है। इस समय सोना अयोग्य है। इसको छोडना चाहिये। इस समय छोटे भौंरे भी अपने काममें लगे है विद्यार्थी तो मनुष्य है इसलिये पढना चाहिये।

हिंदी बनाओ—

ब्रह्मदत्तनामा सम्राट् एकं स्वभवनमायातं परिव्राजकरूपिणं देवं पृच्छति। "कुत्र महामिष्टानि एतादृशानि (ऐसे) फलानि वर्तंते? तत् श्रुत्वा परिव्राट् वदति।" "मदीयमठसमीपस्था बहवो वृक्षाः तत्र बहूनि वर्तंते" ततः (इसके बाद) शुभाशुभमविचारयन् जिह्वालंपटो नृपस्तत्र गंतुं (जानेके लिये) आरभते। ततः सागरसमीपं गत्वा (जाकर) परिव्राट् सम्राजं अतिदुःखं यच्छति। दुःखं अनुभवन् सम्राट् पंचनमस्कारमंत्रं स्मरति। देवस्य मारयितुं समर्थो न भवति।

अधुना मध्याह्नसमयः, महान् निदाघः (धूप), उष्णः पवनो वहति। पथिका मार्गं गच्छतो महांतं कष्टं अनुभवंति अत एव एकोऽपि (भी) पांथो नयनपथं न अवतरति। सर्वत्र निस्तब्धता (सूनसान) वर्तते। पक्षिणोऽपि स्वकीयान् नीडान् आश्रयति। परं (लेकिन) क्षत्रियपुत्रौ अश्वारोहिणौ (घुड़ सवार) वीरौ युवानौ कुत्र अपि गच्छंतौ दृष्टिपथं (नेत्रोंके सामने) अवतरतः। एको श्वेत घोटकारोही द्वितीयश्च लोहिताश्वारोही। द्वावपि भ्रातरौ।

प्रश्नोत्तरमाला—

१ कः कं पृच्छति। कः प्रश्नः। किम् उत्तरं? नृपः किं आचरति।

२ कीदृशः समयः। पथिकाः किं न मार्गं गच्छंति। कौ नयनगोचरतां गतौ?।

# षष्ठ अध्याय ।

## सर्वादि शब्दोंका व्यवहार ।

## प्रथम पाठ ।

### अकारांत ।

| कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|
| १ सर्वः | सर्वं न | अवगच्छति। | सब लोग | सब (पदार्थ) | नहीं जानते हैं। |
| दुर्जनाः | सर्वं | ईर्जंते। | दुर्जन | सबकी | निंदा करते हैं। |
| अन्यः | अन्यं | पृच्छति। | दूसरा | दूसरेको | पूछता है। |
| २ अन्यौ | शास्त्राणि | गाहेते। | अन्य दो पुरुष | शास्त्रोंकी | आलोचना करते हैं |
| अन्यः | अन्यौ प्रबंधौ | पठति। | दूसरा | अन्य दो प्रबन्धोंको | पढता है। |
| ३ सर्वे | अध्यापकान् | मानंति। | सब लोग | अध्यापकोंको | मानते हैं। |
| देवाः | सर्वान् | तिजंते। | देव | सबको | क्षमा करते हैं। |
| साधवः | अन्यान् | सेवंते। | साधु लोग | दूसरोंकी | सेवा करते हैं। |

नीचे लिखे शब्दोंको व्यवहारमे लाकर वाक्य बनाओ—

अन्यौ, सब, अन्यं, सर्वौ, सर्वे ।

सर्वशब्दक रूप—

| | एक० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|
| प्रथमा—(१) | सर्वः | सर्वौ | सर्वे । |
| द्वितीया— | सर्वं | ,, | सर्वान् । |

---

१—इसी तरह विश्व, अन्य, अन्यतर, इतर, कतर, कतम, के रूप होते हैं।

# द्वितीय पाठ।

## तद् (१) यद्, किम् (२) शब्द।

| | कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | सः | बालकान् | पृच्छति। | वह | बालकोंको | पूछता है। |
| | सर्वे | तं | निंदंति। | सब | उसको | निंदा करते हैं। |
| | यः | घटं | सृजति। | जो | घड़ेको | बनाता है। |
| | सर्वे | यं | अर्चंति। | सब | जिसको | पूजते हैं। |
| | कः | तं | उपदिशति। | कौन | उसको | उपदेश देता है। |
| | स्वामी | कं | आदिशति। | स्वामी | किसको | आज्ञा देता है। |
| २ | तौ | यौ | मानेते। | ये दो | जिनदोको | मानते हैं। |
| | यौ | तौ | पृच्छतः। | जो दो | उन दोको | पूछते हैं। |
| | कौ | मातुलालयं | गच्छतः। | कौन दो | मामाके घर | जाते हैं। |
| | तौ | कौ | इच्छतः। | वे दो | किन दोको | चाहते हैं। |
| ३ | ते | यान् | पृच्छंति। | वे | जिनको | पूछते हैं। |
| | के | कान् | मानंते। | कौन लोग | किसका | सम्मान करते हैं। |
| | ये | तान् | उपदिशंति। | जो लोग | उनको | उपदेशदेते हैं। |

निम्न लिखित शब्दोंको व्यवहारमें लाकर वाक्य बनाओ—

यं, ये, तान्, यौ, के, कान्, सः, तं, तौ,।

---

१—तद् शब्दके तकारको प्रथमाके एकवचनमें 'स' आदेश होता है। त्यत्, तद्, यत्, अदस्, इदम्, एतद्, और द्वि ये सात शब्दोंके अंत अक्षरके स्थानमें 'अ' हो जाता है इस लिये इनको अकारांत समझना चाहिये और इनके रूप सर्व शब्दकी भांति चलाने चाहिये। जैसे—यत् शब्दको 'य' समझा तो रूप यः, यौ ये आदि सर्व शब्दकी भांति हुये। २—किम् शब्दको 'क' शब्द समझना चाहिये।

# तृतीय पाठ।

## इदम् शब्द।

| | कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | अयं | सुखं | इच्छति। | यह | सु | चाहता है। |
| | स्वामी | इमं | तिजते। | स्वामी | | क्षमा करता है। |
| २ | इमौ | कं | पृच्छतः। | ये दोनों | किसको | पूंछते हैं। |
| | स | इमौ | वदति। | वह | इन दोंको | कहता है। |
| ३ | इमे | पुस्तकानि | पठंति। | ये | पुस्तकें | पढ़ते हैं। |
| | सर्वे | इमान् | गर्हंते। | सब | इनकी | निंदा करते हैं। |

| अशुद्ध। | | | शुद्ध। | | |
|---|---|---|---|---|---|
| कौ | अयं | पृच्छतः। | कौ | इमं | पृच्छतः। |
| इमं | सुखं | इच्छंति। | इमे | सुखं | इच्छंति। |
| ते | इमे | मानंति। | ते | इमान् | मानंति। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

अयं, इमौ, इमे, इमं, इमौ, इमान्।

---

# चतुर्थ पाठ।

## अदस् शब्द।

| | कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | असौ | आश्रमं | गच्छति। | यह | आश्रमको | जाता है। |
| | अयं | अमुं | वदति। | वह | इसको | कहता है। |
| २ | अमू | वस्तूनि | विनिमयेते। | यह दो जने | वस्तुओंका | लेनदेन करते हैं। |
| | शिक्षकः | अमू | पृच्छति। | शिक्षक | इनदोको | पूछता है। |
| ३ | अमी | सर्वान् | ईर्जंते। | ये | सबकी | निंदा करते हैं। |
| | सर्वे | अमून् | तिजंते। | सब | इनको | क्षमा करते हैं। |

| अशुद्ध। | शुद्ध। |
| --- | --- |
| बालकः अमी पृच्छति। | बालकः अमून् पृच्छति। |
| अमी गृहं गच्छति। | असौ गृहं गच्छति। |
| अमू तान् उपदिशंति। | अमी तान् उपदिशंति। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

असौ, अमू, अमी, अमुं, अमू, अमून्।

---

## पंचम पाठ।

### पुंलिंग सर्वनाम शब्दोंके साथ विशेषणका प्रयोग।

| | |
| --- | --- |
| पापात्मा अयं गुणवंतं तं रिषति। | पापी यह उस गुणवान्को मारता है। |
| गरीयांसौ इमौ हीनान् सर्वान् निंदतः। | बड़े ये दो जने हीन सब लोगोंकी निंदा करते हैं। |
| उदारमतयः सर्वे दरिद्रान् अपरान् भरंति। | उदारमति सब लोग दूसरे दरिद्रोंको पालते हैं। |
| लघुचेतसः इमे निस्वान् अमून् गर्हंते। | लघुचित्तवाले ये लोग इन दरिद्रोंकी निंदा करते हैं। |
| बुद्धिमंतौ तौ विदुषः इमान् पृच्छतः। | वे दो बुद्धिमान् इन बुद्धिमानोंको पूछते हैं। |
| निर्बोधः कः तं ज्ञानिनं न व्रजति। | कौन मूर्ख उस ज्ञानीके पास नहीं जाता है। |

| अशुद्ध। | शुद्ध। |
| --- | --- |
| पापकृतः अयं पुण्यात्मानं तान् गर्हंते। | पापकृत् अयं पुण्यात्मनः तान् गर्हंते। |
| विद्वांसौ इमे मूढान् अमू उपदिशंति। | विद्वांसः इमे मूढौ अमू उपदिशंति। |

| अशुद्ध | शुद्ध |
| --- | --- |
| संहिताः अयं जालं हरंति। | संहिताः इमे जालं हरंति। |
| शोकार्तः ते विलपंती वृक्ष-वासिनं सर्वान् पृच्छंति। | शोकार्ताः ते विलपंतः वृक्ष-वासिनः सर्वान् पृच्छंति। |

नीचे लिखे विशेषणोको सर्वनाम शब्दोके साथ लगाकर वाक्य बनाओ—

मतिमंतः, ज्यायांसौ, गुणिनः, सार्वभौमान्, मेधाश्रयिणं, लघुचेताः, पापकर्माणौ, विद्यावतः, कनीयांसः, गच्छंतं, दृष्टाः, श्रुतवंतः ध्यायतः, रोदनानुसारिणौ।

शुद्ध करो—

कन्यालिप्सुः ते स्वयंवराः कन्या इच्छंते। कः मृगं त्रासितवंतः। ज्यायांसः अमू कनीयासं तान् उपदिशंति। विदुषः सर्वः मूर्खान् इमे तर्जंते। गायंतः सः श्रोतारं अमून् वदति। आश्रमागतौ असौ ध्यायंतः तान् प्रणमतः। सारगर्भाः अमू श्रुताः। विचारकः इमे दोषिणः तं अर्दंति।

एक एक योग्य विशेषण रखकर वाक्य पूरे करो—

———असौ———इमान् पठति। ———ते———अमू निंदंति। ——सर्वे——तान् अर्चंति। ——अमू——तौ महतः।

उपयुक्त सर्वनाम लगाकर वाक्य पूरे करो—

——महामतयः——अपराधिनः——तर्जंते। बलवान्——दुर्बलान्——अर्दंति। गच्छंतः ———तिष्ठंतं———उपदिशंति। साधुशीलौ——परोपकारिणः——मानेते। शिक्षानुरागौ———विद्यादातारं——सेवते।

संस्कृत बनाओ—

वह जीवंधर उसी काष्ठांगारको मारता है जिसने उसके पिता को मारा था (हंतिस्म)। ये लोग उस रावणके पास जाते हैं, जिसने

सीताको हरा था (हरतिस्म)। ये ही शास्त्रभक्त वृद्धसेवी भूपतिगण शत्रुओंको पराजित करते है। इस बैलको वह किसान चाहता है। यह बडा भारी अपराध है पर इसको भी वह सहता है। अन्य विद्वान क्या कहते हैं। दरिद्रताको कोई भी नहीं चाहता है। वह श्रेणिक ( बिंबसार ) सर्वत्र प्रसिद्ध है जो पहिले बौद्ध और पश्चात् जैन हुआ ( भवतिस्म )।

हिंदी बनाओ—

अन्यवधूर्भवित्री बाला अमु राजानं तथा अतिक्रामति यथा सागरं गंत्री स्रोतोवहा ( नदी ) मार्गस्थं महीधरं अतिक्रामति। सागरोऽयं महागंभीरः। असौ सूर्यो मरीचिं वितरति। अमी मत्स्या जलात् उत्क्षिपंति। कोऽयं जनः ? य एवं स्नानार्थं नदीं गच्छति। स एव अयं यो मुनीन् सेवते छात्रान् च उपदिशति। श्मशानभूमिं गतास्ते तं मुनिं प्रणतवंतः। सोऽपि मुनिराशीर्वादं दत्तवान्। अमुं ग्रंथं पठित्वा ( पढ़कर ) सर्वे छात्रा गृहं गताः। एष निर्धनो वनं गच्छति। केचित् तं श्लाघंते अन्ये च निंदंति। अयं एव प्रियः सखा। सर्वे गुणाः कांचनं आश्रयंति। का अपि शंबरी ( बारहसिंगी ) नदीजलं पिबंती प्रतिबिंबितं आत्मरूपं दृष्ट्वा महत् मुदं लब्धवती। ततः पादप्रभृति ( वगैरः ) शिरःपर्यंतं सर्वान् अवयवान् एकैकशो ( एक एक करके ) निरूपयंती गदितवती "एतद विषाण( सींग )युगलं कियत् ( कितने ) मनोहरं वर्तते। कथं ( कैसे ) सुंदरे नयने, ये कमलानि अपि जयतः। कथं अगं कुसुमसदृशं कोमलं। परं ( लेकिन ) पादा एव लज्जाकराः। इमे कृशा दुर्दर्शनाश्च वर्तंते।

# परिशिष्ट ।

पूर्व शब्द ।

| | एक० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|
| प्रथ०— | पूर्वः | पूर्वौ | पूर्वे, पूर्वाः |
| द्वि०— | पूर्वं | पूर्वौ | पूर्वान् |

इसी तरह-स्व, अंतर, पर, अवर, उत्तर, दक्षिण, अपर, अधरके रूप समझना ।

(१) एतत् ( यह ) शब्द ( एवं त्यद )

| | एक० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|
| प्रथ०— | एषः | एतौ | एते । |
| द्वि०— | एतं, एनं | एतौ, एनौ | एतान्, एनान् |

त्यद (वह) के रूप प्रथमाके एकवचन में स्यः होगा ।

(२) एक ( मुख्य, कोई ) शब्द ।

| | एक० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|
| प्रथ०— | एकः | एकौ | एके |
| द्वि०— | एकं | एकौ | एकान् |

(३) द्वि ( दो ) शब्द ।

| | एक० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|
| प्रथ०— | ० | द्वौ | ० |
| द्वि०— | ० | द्वौ | ० |

(४) प्रथम ( पहिला )

| | एक० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|
| प्रथ०— | प्रथमः | प्रथमौ | प्रथमे, प्रथमाः । |
| द्वि०— | प्रथमं | प्रथमौ | प्रथमान् । |

---

१—एतद तथा इदम् शब्दके द्वितीया विभक्तीमें—एनं, एनौ, एनान्, इस तरहके भी रूप होते हैं। इन रूपोंका प्रयोग सब जगह नहीं करते। जब एक वार इदम्, अथवा एतद, शब्दका प्रयोग एक पदार्थके लिये कर चुके हैं और फिर दूसरी वारभी उसी पदार्थके लिये इदम्, अथवा एतदका प्रयोग करना है तब इन रूपोंका प्रयोग करते हैं। जैसे—अयं धनवान् वर्तते ( यह धनवान् है ) अत एनं सर्वे मानंति (इस लिये इसका सब संमान करते हैं) यहां एतं सर्वे मानंति कहना अयुक्त है। २। एक शब्दका अर्थ जब कि अकेला होता है अर्थात् जब किसीकी संख्या बताता है तब एकवचन में रूप चलते हैं द्विवचन बहुवचनमें नहीं। ३—द्वि शब्दको एकवचन, बहुवचन नहीं होता। ४—इसी तरह—चरम, अल्प, अर्द्ध कतिपय, नेम और जिन शब्दोंके अंतमें 'तय' है उन शब्दोंके रूप होते हैं।

संस्कृत बनाओ—

यह लड़का सुशील है इसलिये इसको सब मानते है। इस विद्यार्थीने संस्कृतप्रवेशिनी पढली है (पठितवान्) इसलिये इसको जैनेंद्र पढाओ (पाठय) ये दोनों दुष्ट है इससे लोग इनको निंदा करते है। ये धार्मिक है इसलिये देव भी इनको नमते है। ये लोग विद्वान है इससे इनको सब पूजते है। कोई कहते है कि (यत्) यह जीव मोक्ष जाकर (गत्वा) लौट आता है (प्रत्यागच्छति) और भ्रमण करता है पर पूर्वआचार्योंने इस बातका खंडन किया है (प्रत्याख्यातवंतः)।

हिंदी बनाओ—

ज्ञातिकुलैकसंश्रयां भर्तृमतीं नारीं सतीं अपि जनोऽन्यथा विशंकते। अतो बंधवः प्रिया अप्रियां वा स्त्रीं पतिगृहं प्रति प्रेषयंति (भेजते है)। परपीडनं दुष्टस्वभावो ऽतस्तान् सज्जनास्त्यजंति। बुद्धिमंतः स्वसामर्थ्यं वीक्ष्य दानादिकं आचरंति। ये विचारशून्यास्ते आत्मानं पंडितं मन्यमानाः गर्वं वहंति। महांतो जनाः परस्परं विवदंते हीनाश्च दुःखं अनुभवंति। यो हिताहितं न बोधति स प्रसन्नोऽपि हानिं एव यच्छति। मधुरा वाणी कल्याणकारिणी। पंडितः स खलु ज्ञेयो यो नित्यं भाषते मितं। जीवन् नरो भद्र(कल्याण) शतानि पश्यति। धार्मिका एते अतः एनान् देवा अपि नमंति। इमं तडागं भ्रमराः सेवंते अथो (और) एन विहायसश्च। एतौ जनौ अर्थिनः सेवंते अथो एनौ मित्राणि अपि। सर्वः स्वार्थं पश्यति। सूर्यो हि महान् उपकारकः।

—※—

# षष्ठ पाठ ।

## स्त्रीलिंग ।

### (१)—आकारांत ।

| | कर्ता | कर्म | क्रिया । | कर्ता | कर्म | क्रिया । |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | सर्वा | श्वश्रूं | पूजति । | सब (स्त्री) | सासको | पूजती हैं । |
| | साधुः | सर्वां | उपदिशति । | साधु | सब (स्त्री) को | उपदेश देता है । |
| | जननी | अन्यां | सेवते । | मा | दूसरी (स्त्री) को | सेवती है । |
| २ | अन्ये | सर्वां | सेवेते । | अन्य दो स्त्रिया | सब (स्त्री) को | सेवती हैं । |
| | पुत्रशोकः | अन्ये | तुदति । | पुत्र शोक | अन्य दो (स्त्री) को | कष्ट देता है । |
| ३ | सर्वाः | देवान् | अर्चंति । | सब (स्त्रिया) | देवोंको | पूजा करती हैं । |
| | साधुः | सर्वाः | उपदिशति । | साधु | सब (स्त्रियों) को | उपदेश देता है । |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

**सर्वाः, अन्ये, अपरा, अन्यां, अपरे, सर्वे, अपराः ।**

---

# सप्तम पाठ ।

## तद् यद् किम् शब्द ।

| | कर्ता | कर्म | क्रिया । | कर्ता | कर्म | क्रिया । |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | सा | बालिकां | वदति । | वह | बालिकाको | कहती है । |
| | बालिका | तां | पृच्छति । | लड़की | उसको | पूछती है । |
| | या | तं | अर्दति । | जो (लड़की) | उसको | दुख देती है । |

---

१—पहिले बतला चुके हैं कि ह्रस्व अकारांत शब्दोंको दीर्घ आकारांत कर देनेसे वे प्रायः स्त्रीलिंग हो जाते हैं उसी नियमके अनुसार सब आदिक शब्दोंको भी स्त्रीलिंगमें दीर्घ आकारांत कर देना चाहिये । त्यद् आदिक पहिले बताये गये शब्द व्यजनांत होने पर भी अकारांत हो जाते हैं यह भी बता चुके हैं इस लिये उनको भी उसी तरह स्त्रीलिंग बनाकर रूप चलाने चाहिये । द्वितीय अध्यायके पहिले पाठके समान इन सर्व आदिकोंके रूप होंगे कुछ अंतर नहीं होता है ।

| कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|
| सः | यां | उद्वहते। | वह | जिसको | व्याहता है। |
| का | वाचं | भाषते। | कौन (स्त्री) | वाणी | बोलती है। |
| बालिका | कां | स्पृशति। | लड़की | किस (लड़की) को | छूती है। |
| २ ते | बालिकां | वदतः। | वे दो (स्त्रिया) लड़कीको | | कहती हैं। |
| बालिका | ते | पृच्छति। | लड़की | उन दो (स्त्रियों) को | पूछती है। |
| ये | तं | अर्द्दतः। | जो दो (स्त्री) | उसको | पीड़ा देती हैं। |
| बालिका | के | स्पृशति। | लड़की | किन दो (स्त्री) को | छूती है। |
| ३ ताः | बालिकां | वदंति। | वे स्त्रिया | लड़कीको | कहती हैं। |
| ताः | याः | उपदिशंति। | वे स्त्रिया जिन (स्त्रियों) को | | उपदेश देती हैं। |
| प्रभवः | काः | आदिशंति। | स्वामी लोग किन (स्त्रियों) को | | आज्ञा देते हैं। |

निम्नलिखित शब्दोंको व्यवहारमें लाकर वाक्य बनाओ—

या, ये, याः, सा, ते, ताः, का, के, काः, यां, ये, याः, तां, ते, ताः, का, के, काः, ।

---

## अष्टम पाठ।

### इदम् शब्द।

| कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|
| १ इयं | वाचं | भाषते। | यह (स्त्री) | वाक्य | कहती है। |
| जननी | इमां | पृच्छति। | मा | इस (स्त्री) को | पूछती है। |
| २ इमे | श्वसुरालयं | गच्छतः। | वे दोनों (स्त्रियां) | ससुरालको | जाती हैं। |
| श्वश्रूः | इमे | आदिशति। | सासु | इन दो (स्त्रियों) को | आज्ञा देती है। |
| ३ इमाः | कं | पृच्छंति। | वे स्त्रियां | किसको | पूछती हैं। |
| कः | इमाः | ईक्षते। | कौन | इन स्त्रियोंको | देखता है। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

इयं, इमे, इमाः, इमां, इमे, इमाः।

## नवम पाठ।

### अदस् शब्द।

| कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|
| १ असौ | भृत्यां | तर्जति। | यह (स्त्री) | नौकरनीको | ताडना देती है। |
| परिचारिका | अमूं | मानते। | नौकरनी | इस (स्त्री) को | मानती है। |
| २ अमू | बालिकां | पृच्छतः। | ये दो स्त्रियां | लड़कीको | पूछती हैं। |
| बालिका | अमू | पृच्छति। | लड़की | इन दो स्त्रियोंको | पूछती |
| ३ अमूः | वाचं | भाषंते। | ये स्त्रियां | बात | कहती हैं। |
| स्वामिनी | अमूः | पृच्छति। | मालकिन | इन स्त्रियोंको | पूछती है। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

असौ, अमू, अमूः, अमूं, अमू, अमः।

---

## दशम पाठ।

### (स्त्रीलिंग सर्वनामशब्दोंका विशेषणोंके साथ व्यवहार)

| कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|
| सुंदरी सा | मनोज्ञां इमां | पश्यति। | सुंदरी वह | मनोज्ञ इसको | देखती है। |
| सुंदर्यौ अम | मनोज्ञे ते | पश्यतः। | सुंदरी ये दोनो | मनोज्ञ उन दोनोंको | देखती हैं। |
| ज्यायस्यः इमाः | रुदतीः ताः | उपदिशंति। | श्रेष्ठ ये (स्त्रियां) | रोती हुई उनको | उपदेश देती हैं। |
| भृत्याः | महानुभावां इमां | सेवंते। | भृत्य लोग | इस महानुभाव स्त्रीको | सेवते हैं। |
| दात्र्यौ इमे | गृह्णतीः सर्वाः | स्पृशतः। | देने वाली ये दो स्त्रियां | लेने वाली सब स्त्रियोंको | छूती हैं। |

| कर्ता कर्म क्रिया। | कर्ता कर्म क्रिया। |
|---|---|
| शिक्षार्थिनी असौ शिक्षयित्रीं तां प्रणमति। | शिक्षाकी चाहने वाली यह स्त्री उस शिक्षिका स्त्रीको प्रणाम करती है |
| गच्छंत्यौ एते पृच्छंतीं अमूं वदतः। | जाती हुई ये दो स्त्रियां पूछने वाली इस स्त्रीको कहती हैं। |
| धर्मपरा एषा साध्वीं अमूं अर्चति। | धर्ममें तत्पर यह स्त्री इस साध्वी को पूजती है। |
| पूर्वाः कथाः श्रुताः। | पहिली कथायें सुनीं। |
| ब्रह्मचारिणः उत्तराः पुस्तिकाः पठंति। | ब्रह्मचारी लोग बादकी पुस्तकें पढते हैं। |
| स्वर्गं गंत्री सा कठोरं तपः चरति। | स्वर्गकोजानेवाली वह स्त्री कठोर तप करती है। |
| श्वेतवस्त्रधारिणी इयं साध्वी अर्चंतीं इमां वदति। | श्वेत वस्त्र धारण करनेवाली यह साध्वी पूजनेवाली इस स्त्रीको कहती है। |

| अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|
| शुद्धवसना एते दात्रीं अमूः अंचतः। | शुद्धवसने एते दात्रीः अमूः अंचतः। |
| रामदासः मेध्यां इमाः वांछति। | रामदासः मेध्याः इमाः वांछति। |
| रुदती सर्वाः अस्पष्टां एताः भाषंते। | रुदत्यः सर्वाः अस्पष्टाः एताः भाषंते। |
| इयं जैनपुस्तिकाः सर्वा पठिताः। | इयं जैनपुस्तिका सर्वा पठिता। |
| शिष्याः पवित्रां एताः आहरंति। | शिष्याः पवित्राः एताः आहरंति। |

| | |
|---|---|
| इमा साध्व्यः अमू पवित्राः पश्यंति। | इमाः साध्व्यः अमू पवित्रे पश्यंति। |
| उज्ज्वला एते द्योतते। | उज्ज्वला एषा द्योतते। |
| क्लेशदायिन्यः इयं संजाताः। | क्लेशदायिन्यः इमाः संजाताः। |
| वेगवत्यः असौ एधंते। | वेगवत्यः अमूः एधंते। |
| बुद्धिमत्यौ असौ लज्जमानाः अमू पृच्छतः। | बुद्धिमत्यौ अमू लज्जमाने अमू पृच्छतः। |

शुद्ध करो—

सर्पाकाराः एषा वर्तते। श्वेताः अमू शोभेते। विदुषी सर्वाः मनोहारिणीं इमाः वदंति। क्षुधिता इमे पिपासितां एताः पृच्छतः। साध्व्यः असौ अर्चितवतीं अमू स्पृशति। के ताः गच्छंति। असौ बालिकाः किंविधां एताः पश्यंति। का अमू आगच्छति। बालकः का राज्ञीं पश्यति। सा कां पृच्छंति। ताः अमूं पृच्छंति। अपि ( क्या ) ते विदुष्यः। ये गुणवत्यः ते यशः लभंते।

नीचे लिखे शब्दोंसे एक २ वाक्य बनाओ लेकिन सर्वादि शब्दोंका प्रयोग करना आवश्यक है।

पराजिताः, परिवर्द्धमानां, बिभ्रत्यौ, गच्छंतो, रुदतीः, म्रियमाणे, गरीयस्यौ, ज्यायसी, मायाविन्यः, सदृशीं, लज्जावतीः, हिरण्मयीं, यशस्कर्यः, स्रोतस्वती, दात्र्यः, भवित्रीं ( होने वाली ), आगताः।

एक एक उपयुक्त शब्द लगाकर नीचे लिखे वाक्य पूरे करो—

———एताः वहंति, ———असौ एधते, योषित्———इमां पश्यति। वृष्टिः———एताः उच्चति। ———इयं———सर्वाः तर्जति। ———इमाः प्रत्यावर्तते। परोपकारी———इमां लभते। लोकाः ———अमूः महंति।———एताः आकाशं कर्वंते। शिष्याः———सर्वाः ———मनंति। वह्निः———एते दहति। ———इमे शोभेते। विदुष्यः———इमे अनुगच्छंति।

---

# एकादश पाठ।

| अशुद्ध। | शुद्ध। |
| --- | --- |
| श्यामलः इयं शोभते। | श्यामला (नीली) इयं शोभते। |
| मनस्वी एषा राजते। | मनस्विनी एषा राजते। |
| कर्त्री कार्यकुशलं अमू आदिशति। | कर्त्री कार्यकुशलां अमूं आदिशति। |
| विद्वान् अमू रुदंतं इमां उपदिशंति। | विदुष्यः अमूः रुदतीं इमां उपदिशंति। |
| ब्रह्मचारी एताः ज्ञानदातारं परिषदं गच्छंति। | ब्रह्मचारिण्यः एताः ज्ञानदात्रीं परिषदं गच्छंति। |
| रत्नाभरणः एषा दयावंतं अमू अर्चति। | रत्नाभरणा एषा दयावतीं अमूं अर्चति। |
| सुग्रीवः रत्नभूषितं अयोध्यां इच्छते। | सुग्रीवः रत्नभूषितां अयोध्यां ईच्छते। |
| वेगवंतः एताः एधंते। | वेगवत्यः एताः एधंते। |
| ज्ञानवान् इयं शोभां पश्यंतं तां भाषते। | ज्ञानवती इयं शोभां पश्यंतीं तां भाषते। |
| धूसरी एते आगच्छतः। | धूसरे एते आगच्छतः। |

शुद्ध करो—

गुणवंतः अमूः विद्वांसो इमाः पृच्छंति। शुभ्रः एताः मेघमुक्ता इमाम् उपगताः (प्राप्त हुई)। मनस्विनः ताः मधुराणि इमे भाषंते। कृष्णा अयं नीलं एतां कुर्वति। पवित्रः इमाः साधून् एताः भाषंते। साधुः इमे संयतान् अमूः स्पृशति।

उपयुक्त सर्वनाम शब्दोंको प्रयोगमें लाकर वाक्य पूरे करो—

गुणवत्यः——देवसदृशीं——सेवंते। तृष्णार्त्ताः——तृष्णातुरां——दयंते। सरलस्वभावाः——साध्वीः——अर्हंति। ज्ञानार्थिन्यः

——निर्मलसलिलां——अवगाहंते। कृतसीतापरित्यागः—रत्नाकर-धौतां——रचति। मधुपानमत्ताः (मधुकेपोनेमें लगे हुये)——प्रफुल्लानि——न त्यजति। धर्मार्थी——क्लेशकरां—— इच्छति।

नीचे लिखे वाक्योंमें एकवचनके स्थानमें बहुवचन और बहुवचनके स्थानमें एकवचन रक्खो—

विद्वांसः एते शिक्षिताः अमूः उदहंते। पंडितबुद्धिरसौ अर्थ-हीनां इमां न भाषते। पुत्रार्थिन्यः एताः साध्वीं अर्चंति। कृत-विवाहा इयं नवोढां इमा उपदिशति। कन्याद्रष्टुकामा (लड़कीको देखनेकी इच्छावाली) एषा स्फटिकमयीं तां व्रजति।

स्त्रीलिंगशब्दके स्थानमें पुंलिंग और पुंलिंगके स्थानमें स्त्रीलिंग शब्द रक्खो—

निपुणः अयं गुणवतीः इमाः सर्वाः उपदिशति। चपला एषा सुंदरी एतौ ईक्षते। वेगवत्यौ इमे विशालं अमुं कांक्षतः। प्रस-विनी इयं तं पुत्रं पश्यति। विलासिनी असौ संतं (अच्छा, योग्य) तं तर्जति। प्रियवादिनः एते निर्बोधां लुभंति। गरीयांसौ इमौ श्रेयसीः अमूः लभंते। कनीयसी सा ज्यायांसं अभिलषति।

ऊपर लिखे वाक्योंकी हिंदी लिखो।

हिंदी बनाओ—

योऽन्यं पीडासहितं पश्यति, तथा (और) तदीयां (उसको) तां पीडां चिंतयति (विचारता है) सोऽवश्यं एव चिंतासमाकुलो भवति। अधर्मं उपदेष्टुं (उपदेश देनेके लिये) को न पंडितः। आकार एव (ही) सर्वान् गुणान् वदति। ये धूर्त्तास्ते मूर्खान् आश्रित्य (आश्रयकरके) जीवंति। या दुःखसाध्या चपला दुरंता सा लक्ष्मीः कथं (क्यों) न त्याज्या (छोडने योग्य)। सर्वः सुखं न अनुभवति। सर्वाः संपदो नश्वराः। या सर्वदा पतिं अनुसरति सा एव भार्या पतिव्रता। इमां विदुषीं वीक्ष्य के न आनंदं लभंते। ताः स्त्रियो हि (निश्चयसे) धन्याः या भवंति पतिव्रताः। या एकां अपि

कुत्सितां वाचं वदति सा नूनं (निश्चयसे) दंडनीया (दंड देनेके योग्य)। ते एव मानवा धन्या ये जितेंद्रियाः। इमाः ज्ञानशून्या (१) अतः (इस लिये) सर्वत्र अभिभवंति (तिरस्कृतहोती है)। असौ मनो जयति अतः सर्वान् जयति। अमूः दात्रः गवं न वहंति।

संस्कृत बनाओ—

जो स्त्री परिमित बोलती है वह पंडिता है। वहही कार्य्य कुशल है जो विजयपाता है। यह स्वयं सुखसहित है इस लिये अन्य सबोंको भी सुखी समझती है। यह कौन आती है? यह वह ही साध्वी है जो श्रावकोंको उपदेश देती है। यह विचारी (वराका) दुःखसे जीवन काटती है (कठति) इसको देखकर पाषाणहृदय मनुष्य पिघल जाता है (गलति)। यद्यपि वह शूद्र है तथापि उसका सब लोग आदर करते हैं क्योंकि (यतः) गुणी है। यह बहुत भूखी है इस लिये शीघ्रही (शीघ्रं) गुस्सा होती है। यह नीति है इसका कौन लांघता है। स्त्रियां पतिका विश्वास करती हैं। यह बात सर्वत्र प्रसिद्ध हो रही है।

---

## द्वादश पाठ।

### नपुंसकलिंग—अकारांत।

| कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|
| १ सर्वं (२) | वृष्टिं | इच्छति। | सब वस्तु | वर्षाको | चाहती है। |
| वृष्टिः | सर्वं | सिंचति। | वर्षा | सबको | सींचती है। |
| २ अपरे | वृष्टिं | इच्छतः। | अन्य दो वस्तु | वृष्टिको | चाहती हैं। |
| कर्ता | अपरे | पश्यति। | कर्ता | अन्य (दो वस्तु) को | देखता है। |

---

१—विसर्गका लोप होनेसे एकवचन और बहुवचनमें भेद नहीं रहता सो संधि, क्रिया तथा विशेषणोंका पूरा २ ध्यान रखना आवश्यक है। २—जब कि किसी विशेष पदार्थको नहीं कहते तब किसी लिंगका निश्चय न होनेसे (सामान्यमें) नपुंसक लिंगकी विभक्ती लाते हैं।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ३ सर्वाणि | वृष्टिं | इच्छंति। | सब चीजें | वर्षाको | चाहती हैं। |
| कर्ता | अपराणि | पश्यति। | कर्ता | अन्य (वस्तुओं) को | देखता है। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

(१) सर्व, सर्वे, सर्वाणि।

---

# त्रयोदश पाठ।

## तद् यद् किम् शब्द।

| कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|
| १ तत् | तं | तुदति। | वह (वस्तु) | उसको | पीड़ा देती है। |
| सः | तत्[1] | पश्यति। | वह | उस (वस्तु) को | देखता है। |
| यत् | मनः | हरति। | जो | मनको | हरता है। |
| मनः | यत् | इच्छति। | मन | जिसको | चाहता है। |
| किं | वृक्षान् | कृंतति। | कौन (वस्तु) | वृक्षोंको | काटता है। |
| वृक्षः | किं | विकिरति। | वृक्ष | क्या | बखेरता है। |
| २ ते | हृदयं | लुभतः। | वे दो (वस्तु) | मनको | लुभाती हैं। |
| सलिलं | ते | सिंचति। | जल | उन दो (वस्तु) को | सींचता है। |
| के | हृदयं | लुभतः। | कौन दो (वस्तु) | हृदयको | लुभाती हैं। |
| ये | मनः | हरतः। | जो दो वस्तु | मनको | हरती हैं। |
| ३ वृक्षाः | कानि | विकिरंति। | वृक्ष | किन वस्तुओंको | वर्षाते हैं। |
| कानि | हृदयं | लुभंति। | कौन (वस्तुयें) | हृदयको | लुभाती हैं। |
| राजा | तानि | पश्यति। | राजा | उन (वस्तुओं) को | देखता है। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

किं, के, कानि, तत्, ते, तानि, यत्, ये, यानि।

---

१—नपुंसक लिंगमें प्रथमा (कर्ता) और द्वितीया (कर्म) विभक्तीके समान रूप होते हैं।

# चतुर्दश पाठ।

## इदम् शब्द।

| | कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | इदं | मनः | हरति। | यह (वस्तु) | मन | हरती है। |
| | राजा | इदं | इच्छति। | राजा | इस (वस्तु) को | चाहता है। |
| २ | इमे | जलं | वितरतः। | ये दो (वस्तु) | जल | देते हैं। |
| | शिशिरं | इमे | तुदति। | शिशिर (ठंढी) | इन दो वस्तुओंको | सताती है। |
| ३ | इमानि | अग्निं | गूहंति। | ये (वस्तुयें) | आगको | छिपाती है। |
| | अग्निः | इमानि | दहति। | आग | इन (वस्तु) को | जलाती है। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

इदं, इमे, इमानि।

---

# पंचदश पाठ।

## अदस् शब्द।

| | कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | अदः | विहंगमान् | लुभति। | यह (वस्तु) | पक्षियों को | लुभाती है। |
| | भ्रमराः | अदः | पिबंति। | भ्रमर | इस (मधु) को | पीते हैं। |
| २ | अमू | पर्वतं | भूषतः। | ये दो (वस्तु) | पर्वतको | भूषित करते हैं। |
| | अग्निः | अमू | दहति। | आग | इन दोको | जलाती है। |
| ३ | अमूनि | पृथिवीं | सिंचंति। | ये | पृथिवीको | सींचते हैं। |
| | बालकाः | अमूनि | खादंति। | बालक | इनको | खाते हैं। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

अदः, अमू, अमूनि।

---

# षोडश पाठ।

## नपुंसकलिंग सर्वनाम शब्दोंके साथ विशेषणका प्रयोग।

| कर्ता कर्म क्रिया। | कर्म क्रिया। |
|---|---|
| सजलं तत् निर्मलं इदं वितरति। | सजल वह निर्मल इसको देता है। |
| सजले ते श्यामलं इदं उच्चतः। | सजल वे (दो) हरे इसको सींचते हैं। |
| राजा श्यामायमाने इमे पश्यति। | राजा नीले इन दो को देखता है। |
| मनोहराणि इमानि नयने लुभंति। | मनोहर ये नयनों को लुभाते हैं। |
| बालकाः श्रीमत् सर्वं पश्यंति। | बालक शोभावाले सबको देखते हैं। |
| ज्योतिष्मंति सर्वाणि रात्रिं भूषंति। | ज्योतिवाले सब रात्रिको शोभित करते हैं। |
| गच्छंति एतानि पयांसि वितरंति। | जाते हुये ये जलको देते हैं। |
| राजानः रत्नवंति अमूनि इच्छंति। | राजा लोग रत्नवाले इनको चाहते हैं। |
| गच्छंती एते पर्वतं कुंवतः। | चलते हुये ये पर्वतोको ढाकते हैं। |

अशुद्ध

| | |
|---|---|
| विशालं एते शोभेते। | विशाले एते शोभेते। |
| बलवत् अमू दृष्टे। | बलवती अमू दृष्टे। |
| उज्ज्वला इमे नयने तुदति। | उज्ज्वले इमे नयने तुदतः। |
| बालकः स्वादुनी इमानि खादति। | बालकः स्वादूनि इमानि खादति। |
| पथिकाः प्रासादशोभितानि अमू पश्यंति। | पथिकाः प्रासादशोभिते अमू पश्यंति। |
| वक्राकारः एतत् दृष्टं। | वक्राकारं एतद् दृष्टं। |

| अशुद्ध। | शुद्ध। |
|---|---|
| गंधयुक्ताः अमू आकाशं उद्गच्छतः। | गंधयुक्ते अमू आकाशं उद्गच्छतः। |
| चंद्रमाः रत्नवंतं इमे कवते। | चंद्रमाः रत्नवती इमे कवती। |
| नीलः अदः हिमाद्रिं स्पृशति। | नीलं अदः हिमाद्रिं स्पृशति। |
| धूसरः सर्वं धेनुं भूषति। | धूसरं सर्वं धेनुं भूषति। |
| मनोरमा इमे नयनानि लुभतः। | मनोरमे इमे नयनानि लुभतः। |

शुद्ध करो—

मलीमसः एतानि दुःखं अनुभवति। राजनिर्मितौ अमूनि प्रसंते। श्वेतं अमू देहं भूषति। हिमाद्रिः नीलं अयं चुंबति। पीडिताः इमानि न पश्यंति। अग्निः निक्षिप्तान् अमूनि दहति। उद्विग्ना एते वर्तेते। सूत्रधरः (बढ़ई) भग्नानि इदं कांक्षति। बालकाः मधुरां इदं खादति।

नपुंसक लिंग सर्वनाम शब्दोंके साथ नीचे लिखे विशेषण लगाकर वाक्य बनाओ—

रत्नवंति, मनोरमे, दृष्टानि, स्पृशंती, स्वादुनी, मधुरे।

एक २ उपयुक्त विशेषण लगाकर नीचे लिखे वाक्य पूरे करो—

——सर्वाणि——इमे लुभंति। बालकौ——अमू पश्यंतौ व्रजतः। आश्रमसेवकाः——एतानि आहरंति। ——अमू शोभेते। साधुः——अमूनि वितरति। चोरौ——ते कांक्षतः।

नीचे लिखे वाक्य उपयुक्त सर्वनाम शब्द लगाकर पूरे करो—

श्रीमंति——शोभंते। विशाले——स्वादूनि——विकिरतः। अग्निः निक्षिप्तानि——दहति। नद्यः शुष्काणि——वहंति। महती——शोभेते।

एकवचनके स्थानमें बहुवचन और बहुवचनके स्थानमें एकवचन करो—

अदः गर्हितं। अदः दुग्धं इव औषधं। प्रियवाक्सहितानि

इमानि दुर्लभानि। जंबुकः निःस्वादु स्नायुबंधनं खादति। अयं एतानि जलजंतूनि रचात।

हिंदी (१) बनाओ—

इदं वपुर्माहात्म्यं दौरात्म्यं च वदति। अपराधि मानसं सर्वदा आत्मानं शंकते। हितं मनोहारि च दुर्लभं वचः। आचार्याः "गृहणी गृहं" इति वदंति। महद् यशो दुर्लभं वर्तते। अत्यंतं सर्वं निंद्यं भवति। कुशलिनो जना नवं मित्रं न विश्रंभंते। सर्वे विद्वांसो न भवंति। प्रतिक्षणं यत् वस्तु नवतां (नवीनपना) गच्छति तद् एव रमणीयं। एको धर्मं एव सुहृत् यः सर्वदा इमं जीवं अनुगच्छति। सुतप्तं अपि वारि पावकं शमयति (बुझाता) एव। इच्छानुकूलं ऐश्वर्यं कोऽत्र (इस लोकमें) लभते पुमान्। स्वचेष्टितानि एव नरं गौरवं अपमानं वा नयंति। अदो जलं शुचि (पवित्र) वर्तते। स्वभावजनितां प्रकृतिं कोऽपि न त्यजति। यत् वार्तं (बात) त्रयो बोधंति तत् सर्वे एव बोधंति। जीवन् नरो भद्रशतानि (सैकडों कल्याण) पश्यति। स्त्रीस्वभावो हि मात्सर्यं। स्त्रीमनो नित्यं चंचलं भवति। पांडित्यं क्षुधं न शमयति। मायामयं इदं अखिलं (संपूर्ण) विश्वं (जगत्)। संसारोऽयं रंगभूमि (नाटकघर) नरा नार्यश्च नर्तकाः। सकृत् (एकबार) नष्टं यशः प्रायो न पुनर्लभते नरः।

संस्कृत बनाओ—

इस लोकमें (अत्र) जो मनुष्य धनवाला है वहही-पंडित, शास्त्रज्ञाता, गुणज्ञ, वक्ता, दर्शनीय है क्योंकि (यतः) सब गुण धनका आश्रयण करते हैं। यह संपूर्ण जगत् दुःखमय है। यहां कोई

---

१—संस्कृतमें—कर्ता पहिलेही रक्खा जाय और कर्म तथा क्रिया बादको ही रक्खी जावे ऐसा कोई नियम नहीं है चाहें जहां रख सक्ते हैं इस लिये हिंदी व्याकरणके अनुसार विद्यार्थियोंको अर्थ समझ २ कर शुद्ध भाषा लिखनी चाहिये।

भी सुख नहीं पाता। आप (भवान्) कहां जाते हैं। यह बिल्ली वृक्षपर चढ़ती है (आ-रुह)। भ्रमर बार२ फूलपर बैठता है। यह बड़ा परिश्रमी है। यह पुस्तक सुंदर है। यह एक टुकडा है। जो परदूषणको नहीं कहता है संतोष धारता है अपनी प्रशंसा नहीं करता नीतिको नहीं छोड़ता अपराधको क्षमा करता है वह सज्जन है। जो मूढ़ इस दुष्प्राप्य नरजन्मको पाकर (लब्ध्वा) धर्मका आचरण नहीं करता है वह दुर्लभ चिंतामणि रत्नको पाकर छोड़ देता है। जो धर्मको छोड़कर इधर उधर इंद्रिय सुखके लिये (इंद्रियसुखार्थं) दौड़ते है वे कल्पवृक्षको उखाड कर (उन्मूल्य) धत्तूर तरुको बोते हैं। यदि मनुष्य धर्म नहीं करता है तो यह जीवन निष्फल है। मगधनामका बडाभारी देश है। वह (तत्र) पुष्पपुरी नगरीको जाती है। यह कौन लडका है और क्यो दीन है। वह राजपुत्र इस समय तरुणावस्थाका अनुभव करता है। वह वृद्धा स्त्री रोती है। वे लोग ईश्वरका ध्यान करते है। वे माता पिता प्रशंसाके योग्य है, जो अपने पुत्रोंको पढाते हैं। वह मुझे धर्मका उपदेश देती है। यह बात राजाने सुनी (श्रुतवान्)। मैंने भी यह काम किया है। परीक्षा बडी भयंकर चीज है। सब लोग इससे (अतः) डरते है। यह लड़का बड़ा उद्दंड है।

---

# सप्तम अध्याय ।

## उत्तम पुरुष ।

## प्रथम पाठ ।

### अस्मद् शब्द (१)—अलिंग ।

| | कर्ता | कर्म | क्रिया । | कर्ता | कर्म | क्रिया । |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | अहं | पर्वतं | व्रजामि । | मैं | पर्वतको | जाता हूं । |
| | अहं | अन्नं | खादामि । | मैं | अन्न | खाता हूं । |
| | अहं | तरून् | कृंतामि । | मैं | वृक्ष | काटता हूं । |
| | सः | मां | स्पृशति । | वह | मुझको | छूता है । |
| | बालकाः | मां | पश्यंति । | लड़के | मुझे | देखते हैं । |
| २ | आवां | जिनान् | पूजावः । | हम दोनों | जिनको | पूजते हैं । |
| | आवां | जैनेंद्रं | पठावः । | हम दोनों | जैनेंद्र | पढ़ते हैं । |
| | गुरुः | आवां | उपदिशति । | गुरु | हम दोनोंको | उपदेश देते हैं । |
| | साधवः | आवां | पृच्छंति । | साधु लोग | हम दोनोंको | पूछते हैं । |
| ३ | वयं | अश्वान् | पश्यामः । | हम सब | घोड़ोंको | देखते हैं । |
| | वयं | शास्त्राणि | मनामः । | हम सब | शास्त्रोंका | मनन करते हैं । |
| | निंदकाः | अस्मान् | निंदंति । | निंदक लोग | हमारी | निंदा करते हैं । |

| अशुद्ध । | | | शुद्ध । | | |
|---|---|---|---|---|---|
| अहं | शत्रुं | जयामः । | अहं | शत्रुं | जयामि । |
| आवां | दुग्धं | पिबतः । | आवां | दुग्धं | पिबावः । |
| वयं | वाचं | वदंति । | वयं | वाचं | वदामः । |
| अहं | ईश्वरं | ध्यायति । | अहं | ईश्वरं | ध्यायामि । |

---

१—युष्मद और अस्मद शब्दके रूप तीनों लिंगोंमें समान होते हैं इस लिये इनको अलिंग कहते हैं ।

वयं साधून् महावः। वयं साधून् महामः।
आवां क्रोच्छामः। आवां क्रोच्छावः।

नीचे लिखे शब्दोंको व्यवहारमें लाकर वाक्य बनाओ—

क्रामावः, चामासः, अतावः, आरोहावः, तर्जामि, सृजामि, स्पृशामः, शंसामि, पश्यामि, अर्चावः, मनामि, अहं, आवां, वयं, मां, अस्मान्।

---

## धात्वर्थ[१] (१)

| धातु | अर्थ | प्रत्यय | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|---|
| भू | होना | (भव्+आ+मि) | भवामि, | भवावः, | भवामः। |
| षिधु | जाना | (सेध्+आ+मि) | सेधामि, | सेधावः, | सेधामः। |
| क्रमु | पैदल जाना | (क्राम्+आ+मि) | क्रामामि, | क्रामावः, | क्रामामः। |
| ष्ठीवु | थूकना | (ष्ठीव्+आ+मि) | ष्ठीवामि, | ष्ठीवावः, | ष्ठीवामः। |
| चमु | खाना | (चाम्+आ+मि) | चामामि, | चामावः, | चामामः। |
| अत | नित्यचलना | (अत्+आ+मि) | अतामि, | अतावः, | अतामः। |

---

१ हर एक धातुके तीन प्रकारसे रूप होते हैं पहिले अध्यायोंमें जो रूप बतलाये गये हैं वे "प्रथमपुरुष" के रूप कहलाते हैं। इस अध्यायके प्रथम पाठमें जो रूप बतलाये जाते हैं उनको "उत्तम पुरुष" के समझना और इसी अध्यायके पांचवें पाठमें जो कहेंगे वे "मध्यम-पुरुष" के हैं। कर्ता यदि 'अस्मद्' शब्द रहेगा तो उत्तमपुरुषके 'युष्मद्' रहेगा तो मध्यम-पुरुष के और इन दोनोंसे भिन्न कोई रहेगा तो प्रथम पुरुषके रूप वाक्यमें रक्खे जायेंगे इसलिये क्रियाके रूपोंको अच्छी तरह ध्यानमें रखना आवश्यक है। 'धात्वर्थ' में दिये गये 'प्रत्यय' के 'अ+ति' के स्थानमें 'आ+मि', 'अ+तः' के स्थानमें 'आ+वः' और 'अ+अन्ति' के स्थानमें 'आ+मः' समझना चाहिये और धातुका रूप जैसा उसमें (प्रत्यय) लिखा है वैसाका वैसा ही रखना चाहिये जैसे—ध्यै (ध्यान करना) धातुको 'प्रत्यय' में 'ध्याय्+अ+ति', ऐसा लिखा है उसको यहां (उत्तम पुरुषमें) ध्याय्+आ+मि समझकर ध्यायामि ऐसा रूप समझना चाहिये। इसी प्रकार ध्यायावः, ध्यायामः आदि समस्त धातुओंके रूप समझना।

| धातु | | प्रत्यय | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|---|
| रुह | चढना | (रोह्+अ+मि) | रोहामि, | रोहाव:, | रोहाम:। |
| तुट | टूटना | (तुट्+अ+मि) | तुटामि, | तुटाव:, | तुटाम:। |
| सृजी | बनाना | (सृज्+अ+मि) | सृजामि, | सृजाव:, | सृजाम:। |
| मृश | विचारना | (मृश्+अ+मि) | मृशामि, | मृशाव:, | मृशाम:। |
| शंस | चाहना | (शंस्+अ+मि) | शंसामि, | शंसाव:, | शंसाम:। |
| शिघि | सूंघना | (शिंघ्+अ+मि) | शिंघामि, | शिंघाव:, | शिंघाम:। |
| तक | हसना | (तक्+अ+मि) | तकामि, | तकाव:, | तकाम:। |
| गुजि | गूंजना | (गुंज्+अ+मि) | गुंजामि, | गुंजाव:, | गुंजाम:। |
| रट | रटना | (रट्+अ+मि) | रटामि, | रटाव: | रटाम:। |
| नट | नांचना | (नट्+अ+मि) | नटामि, | नटाव: | नटाम:। |
| लुठि | आलस्यकरना | (लुंठ्+अ+मि) | लुंठामि, | लुंठाव: | लुंठाम:। |
| मडि | भूषित करना | (मंड्+अ+मि) | मंडामि, | मंडाव: | मंडाम:। |
| मुडि | मूडना | (मुंड्+अ+मि) | मुंडामि, | मुंडाव: | मुंडाम:। |
| लुटि | लूटना | (लुंट्+अ+मि) | लुंटामि, | लुंटाव:, | लुंटाम:। |
| जप | जपना | (जप्+अ+मि) | जपामि, | जपाव:, | जपाम:। |
| षच | इकट्ठाहोना | (षच्+अ+मि) | षचामि, | षचाव:, | षचाम:। |
| यभी | स्त्रीसंगकरना | (यभ्+अ+मि) | यभामि, | यभाव:, | यभाम:। |
| अण | अस्पष्टशब्दकरना | (अण्+अ+मि) | अणामि, | अणाव:, | अणाम:। |
| रण | ,, | (रण्+अ+मि) | रणामि, | रणाव:, | रणाम:। |
| क्वण | ,, | (क्वण्+अ+मि) | क्वणामि, | क्वणाव:, | क्वणाम:। |
| कण | ,, | (कण्+अ+मि) | कणामि, | कणाव:, | कणाम:। |
| कील | बांधना | (कील्+अ+मि) | कीलामि, | कीलाव:, | कीलाम:। |
| मील | पलकमारना | (मील्+अ+मि) | मीलामि, | मीलाव:, | मीलाम:। |
| फल | फलना | (फल्+अ+मि) | फलामि, | फलाव:, | फलाम:। |
| स्खल | विचलितहोना | (स्खल्+अ+मि) | स्खलामि, | स्खलाव:, | स्खलाम:। |

| धातु | अर्थ | प्रत्यय | एक० | द्वि० | बहु० |
|---|---|---|---|---|---|
| गल | निगलना खाना | ( गल्+आ+मि ) | गलामि, | गलावः, | गलामः। |
| चर्व | चबाना | ( चर्व्+आ+मि ) | चर्वामि, | चर्वावः, | चर्वामः। |
| लगि | लगनाआसक्तहोना | (लग्+आ+मि) | लगामि, | लगावः, | लगामः। |
| अण | देना | ( अण्+आ+मि ) | अणामि, | अणावः, | अणामः। |
| स्वन | शब्दकरना | ( स्वन्+आ+मि ) | स्वनामि, | स्वनावः, | स्वनामः। |
| वमु | उगलनावमनकरना | (वम्+आ+मि) | वमामि, | वमावः, | वमामः। |
| षद्लृ | दुःखपाना | ( सीद्+आ+मि ) | सीदामि, | सीदावः, | सीदामः। |
| बुधञ् | जानना | ( बोध्+आ+मि) | बोधामि, | बोधावः, | बोधामः। |
| चिती | विचारनाचीह्नना | (चेत्+आ+मि ) | चेतामि, | चेतावः, | चेतामः। |
| च्युतिर् | चूना, झरना | (च्योत्+आ+मि) | च्योतामि, | च्योतावः, | च्योतामः |
| इदि | महाऐश्वर्यकोपाना | (इंद्+आ+मि) | इंदामि, | इंदावः, | इंदामः। |
| वल्ग | कूदना | (वल्ग्+आ+मि) | वल्गामि, | वल्गावः, | वल्गामः। |
| अचू | व्याप्तकरना | (अच्+आ+मि) | अचामि, | अचावः, | अचामः। |
| मूष | चोरी करना | (मूष्+आ+मि) | मूषामि, | मूषावः, | मूषामः। |
| घृषु | संघर्षणकरना | (घर्ष्+आ+मि) | घर्षामि, | घर्षावः, | घर्षामः। |
| कृषी | जोतना | (कर्ष्+आ+मि) | कर्षामि, | कर्षावः, | कर्षामः। |
| शश | कूदकरचलना | (शश्+आ+मि) | शशामि, | शशावः, | शशामः। |
| गुंफ | गूंथना | (गुंफ्+आ+मि) | गुंफामि, | गुंफावः, | गुंफामः। |
| ब्रुड | डूबना | (ब्रुड्+आ+मि) | ब्रुडामि, | ब्रुडावः, | ब्रुडामः। |
| सृप | रेंगना | (सर्प्+आ+मि) | सर्पामि, | सर्पावः, | सर्पामः। |
| ह्वेञ् | बुलाना | (ह्वय्+आ+मि ) | ह्वयामि, | ह्वयावः, | ह्वयामः। |

---

## द्वितीय पाठ।

### अस्मद्शब्द—आत्मनेपदी धातु।

| | कर्ता | कर्म | क्रिया। | कर्ता | कर्म | क्रिया। |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | अहं | सरयूं | ईचे (१) | मैं | सरयूको | देखता हूं। |
| | अहं | बुद्धिमतः | कत्थे। | मैं | बुद्धिमानोंकी | प्रशंसा करता हूं। |
| | अहं | भृत्यान् | गर्हे। | मैं | नौकरोंकी | निंदा करता हूं। |
| २ | आवां | अन्नं | ग्रसावहे। | हम दो जने | अन्नको | खाते हैं। |
| | आवां | अध्यापकं | मानावहे। | हम दो जने | अध्यापकको | मानते हैं। |
| | आवां | पुस्तकानि | मयावहे। | हम दो जने | पुस्तकोंको | बदलते हैं। |
| | आवां | मृत्युं | शंकावहे। | हम दोनों | मृत्युकी | शंका करते हैं। |
| ३ | वयं | अन्नं | वल्भामहे। | हम सब | अन्नको | खाते हैं। |
| | वयं | वीरान् | श्लाघामहे। | हम | वीरोंकी | प्रशंसा करते हैं। |
| | वयं | सत्यवादिनं | विश्रंभामहे। | हम | सत्यवादीका | विश्वास करते हैं। |
| | वयं | तान् | स्वजामहे। | हम | उनको | आलिंगन करते हैं। |

| अशुद्ध। | | | शुद्ध। | | |
|---|---|---|---|---|---|
| अहं | सरयूं | ईचामि। | अहं | सरयूं | ईचे। |
| अहं | शिशुं | आद्रियते। | अहं | शिशुं | आद्रिये। |
| अहं | औषधं | स्वादावहे। | अहं | औषधं | स्वादे। |
| आवां | | शिक्षावः। | आवां | | शिक्षावहे। |
| आवा | | वेपे। | आवां | | वेपावहे। |
| वयं | खाद्यं | वल्भामः। | वयं | खाद्यं | वल्भामहे। |
| वयं | | दीचामः। | वयं | | दीक्षामहे। |

---

१—धात्वर्थमें दिये गये प्रत्यय 'अ+ते, अ+एते, अ+न्ते' के स्थानमें क्रमसे 'अ+ए, आ+वहे, आ+महे' समझना चाहिये। जैसे ईच्+अ+ते आदिके स्थानमें 'ईच्+अ+ए आदि करनेसे ईचे, ईचावहे, ईचामहे रूप होते हैं।

निम्न लिखित शब्दोंको व्यवहारमें लाकर वाक्य बनाओ—

तुदे, खजावहे, ईहामहे, ग्रसामहे, मानावहे, सेवावहे, स्मये, यतावहे, भाषे, ईजावहे, गाहामहे, वपामहे, याचे, भजामहे, लुंपावहे, कत्थामहे।

---

## धात्वर्थ

| धातु | अर्थ | प्रत्यय | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|---|
| गाधृँ | पानेकीइच्छाकरना | (गाध्+अ+ए[1]) | गाधे, | गाधावहे, | गाधामहे। |
| बाधृङ् | रोकना,दुःखदेना | (बाध्+अ+ए) | बाधे, | बाधावहे, | बाधामहे। |
| नाथृङ् | मांगना | (नाथ्+अ+ए) | नाथे, | नाथावहे, | नाथामहे। |
| दधे | धारणकरना | (दध्+अ+ए) | दधे, | दधावहे, | दधामहे। |
| वदिङ् | स्तुति,नमस्कारकरना | (वंद्+अ+ए) | वंदे, | वंदावहे, | वंदामहे। |
| स्पदिङ् | हिलना | (स्पंद्+अ+ए) | स्पंदे, | स्पंदावहे, | स्पंदामहे। |
| ददे | देना | (दद्+अ+ए) | ददे, | ददावहे, | ददामहे। |
| ह्लादीङ् | सुखीहोना | (ह्लाद्+अ+ए) | ह्लादे, | ह्लादावहे, | ह्लादामहे। |
| यतीङ् | यत्नकरना | (यत्+अ+ए) | यते, | यतावहे, | यतामहे। |
| श्रथिङ् | शिथिल होना | (श्रथ्+अ+ए) | श्रंथे, | श्रंथावहे, | श्रंथामहे। |
| लघिङ् | लांघना | (लंघ्+अ+ए) | लंघे, | लंघावहे, | लंघामहे। |
| चेष्टे | चेष्टाकरना | (चेष्ट्+अ+ए) | चेष्टे, | चेष्टावहे, | चेष्टामहे। |
| चडिङ् | क्रोधकरना | (चंड्+अ+ए) | चंडे, | चंडावहे, | चंडामहे। |
| गुपीङ् | छिपाना | (गोप्+अ+ए) | गोपे, | गोपावहे, | गोपामहे। |
| डुवेपृङ् | कांपना | (वेप्+अ+ए) | वेपे, | वेपावहे, | वेपामहे। |
| कपिङ् | कांपना | (कंप्+अ+ए) | कंपे, | कंपावहे, | कंपामहे। |

---

१—एकवचनमें धातुसे 'अ+ए, द्विवचनमें 'आ+वहे, और बहुवचनमें आ+महे, प्रत्यय समझना चाहिये।

| धातु | अर्थ | प्रत्यय | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन। |
|---|---|---|---|---|---|
| त्रपूषे | लज्जाकरना | ( त्रप्+अ+ए ) | त्रपे | त्रपावहे, | त्रपामहे। |
| जृभिङ् | जंभाई लेना | ( जृंभ्+अ+ए ) | जृंभे, | जृंभावहे, | जृंभामहे। |
| पणे | व्यापारकरना | ( पण्+अ+ए ) | पणे, | पणावहे, | पणामहे। |
| घूर्णे | घूरना | ( घूर्ण्+अ+ए ) | घूर्णे, | घूर्णावहे, | घूर्णामहे। |
| दये | दयाकरना | ( दय्+अ+ए ) | दये, | दयावहे, | दयामहे। |
| स्फायीङ् | बढना | (स्फाय्+अ+ए) | स्फाये, | स्फायावहे, | स्फायामहे। |
| सेवृङ् | सेवाकरना | ( सेव्+अ+ए ) | सेवे, | सेवावहे, | सेवामहे। |
| भ्यसे | भयकरना | (भ्यस्+अ+ए) | भ्यसे, | भ्यसावहे, | भ्यसामहे। |
| ऊहे | वितर्ककरना | ( ऊह्+अ+ए ) | ऊहे, | ऊहावहे, | ऊहामहे। |
| त्रैङ् | रक्षाकरना | ( त्राय्+अ+ए ) | त्राये, | त्रायावहे, | त्रायामहे। |
| काशृङ् | दीप्तहोना | ( काश्+अ+ए ) | काशे, | काशावहे, | काशामहे। |

संस्कृत बनाओ—

मैं गांवको जाता हूं। मैं जगत्पूज्य श्रीजिनेंद्र भगवान्को नमस्कार करता हूं। हम दो जने कांपते है। मैं धर्म धारण करता हूं। हमलोग वीतराग मुनियोंकी स्तुति करते है। मैं दुष्टजीवोंको बाधा देता हूं। मै स्त्री हूं ( वर्ते ) इसलिये लज्जा करती हूं। हम लोग डरते है इसलिये पाप नहीं करते। मै एक समाचार कहता हूं। हम दोनो इस बातको जानते हैं। हम दोनों जंभाई लेते हैं। इसको अभी (अधुना एव) लांघता हूं। हम लोग पढते हैं इसलिये सुखी होते है। हम लोग तर्क वितर्क करते है।

हिंदी बनाओ—

वयं इमां वेदनां कथं ( कैसे ) सहामहे। अहं अत्र वसामि। प्रातः ( सवेरे ) शीतपीडिताः वयं कंपामहे। आवां जीवान् दयावहे। वयं आपदं लंघामहे। अहं गतं ( व्यतीत ) न शोचामि, कृतं न माने, हसन् न जल्पामि। वयं मुनयोऽतो न चंडामहे।

नटौ आवां नटावः। ध्यानिनो वयं जिनं जपामः। अहं पुष्पाणि जिघ्रामि। वयं सीदामः।

---

## तृतीय पाठ।

### उत्तमपुरुष (अस्मद्) के साथ पुलिंग विशेषणका (१) प्रयोग।

१ पंडितः अहं सत्यं वदामि—पंडित मैं सत्य बोलता हूं।
तृष्णार्त्तः अहं तृप्तिं न लभे—तृष्णासे पीडित मैं तृप्तिको नही पाता हूं।
जैनः अहं जीवान् न शसामि—जैन मैं जीवोंको नही मारता हूं।
क्रुद्धः अहं शिशून् तर्जामि—क्रुद्ध हुआ मै बच्चोंको ताडना देता हूं।
सेवकः अहं स्वामिनं सेवे—सेवक मै स्वामीकी सेवा करता हूं।
सभ्याः सभ्यं मां श्लाघंते—सभ्य लोग मुझ सभ्यकी प्रशंसा करते हैं।
शिष्यः गुरुं मां मानते—शिष्य मुझ गुरुका सम्मान करता है।
क्रूराः धर्मज्ञं मां रिषंति—क्रूर लोग मुझ धर्मज्ञ पर क्रोध करते है।
२ छात्रौ आवां संस्कृतं शिक्षावहे—विद्यार्थी हम दो जने संस्कृत पढते हैं।
विनीतौ आवां न विवदावहे—नम्र हम दो जने विवाद नही करते है।
भक्तौ आवां गुरून् महावः—भक्त हम दो जने गुरुओंको पूजते है।
धर्मज्ञौ आवां धर्मं दिशावः—धर्मको जानने वाले हम दो जने धर्मका उपदेश देते हैं।
जनाः विषयिणौ आवां निंदंति—लोग विषयी हम दोजनोंकी निंदा करते हैं।
वृद्धाः नम्रौ आवां कत्थंते—वृद्ध लोग नम्र हम दोकी प्रशंसा करते हैं।

---

१—पहिले बताया जा चुका है कि अस्मद् और युष्मद् शब्दके रूप तीनो लिंगोंमें समान होते हैं इसलिये विशेषणका लिंग कर्ताके अनुसार रखना चाहिये अर्थात् अस्मद् या युष्मद् जिस वस्तुके लिये प्रयोगमे लाये गये हैं उसका जो लिंग हो वह ही विशेषणका रखना चाहिये। २—'वि' पूर्वक 'वद' धातुका अर्थ विवाद करना होता है और धातु आत्मनेपदी हो जाती है।

# द्वादश पाठ।

## (१)—मध्यम पुरुष

### परस्मैपदी धातु

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | त्वं | ग्रामं | अंचिष्यसि। | तुम | गांवको जावोगे। |
| | त्वं | तदा | पठिष्यसि। | तुम | तब पढ़ोगे। |
| | त्वं | किं | गदिष्यसि। | तुम | क्या कहोगे। |
| | त्वं | जिनं | अर्चिष्यसि। | तुम | जिनकी पूजा करोगे। |
| | त्वं | ओदनं | खादिष्यसि। | तुम | चावल खावोगे। |
| | त्वं | मुनिं | पूजिष्यसि। | तुम | मुनिको पूजोगे। |
| २ | युवां | ग्रंथान् | पठिष्यथः। | तुम दो जने | ग्रंथोंको पढ़ोगे। |
| | युवां | | कठिष्यथः। | तुम | दुख पावोगे। |
| | युवां | वृक्षान् | सेचिष्यथः। | तुम दोनों | वृक्षोंको सींचोगे। |
| | युवां | किं | यचिष्यथः। | तुम दोनों | क्या चाहोगे। |
| ३ | यूयं | | कठिष्यथ। | तुम सब | दुख पावोगे। |
| | यूयं | ग्रामं | क्रमिष्यथ। | तुम सब | नगरको जावोगे। |
| | यूयं सर्वे | | मरिष्यथ। | तुम सब | मरोगे। |
| | यूयं | | जीविष्यथ। | तुम | सब जीवोगे। |
| | यूयं | | पतिष्यथ। | तुम सब | गिरोगे। |
| | यूयं | जिनान् | अर्चिष्यथ। | तुम लोग | जिनको पूजोगे। |
| | यूयं | कथां | वदिष्यथ। | तुम लोग | कथा कहोगे। |
| | यूयं | | आनंदिष्यथ। | तुम | आनन्द पावोगे। |
| | यूयं | पापानि | संहरिष्यथ। | तुम लोग | पापोंका नाश करोगे। |
| | यूयं | | क्रीडिष्यथ। | तुम लोग | खेलोगे। |
| | यूयं | पत्रं | लिखिष्यथ। | तुम | चिट्ठी लिखोगे। |

१—मध्यम पुरुषमें परस्मैपदी धातुओंसे—स्यसि, स्यथः, स्यथ प्रत्यय लगते हैं शेष मध्यमें 'इट्' आना आदि प्रथम पुरुषके समान समझना।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

पठिष्यथः, एषिष्यसि, अर्चिष्यथः, कठिष्यथ, चरिष्यसि, अर्हिष्यथः गमिष्यसि, गदिष्यथः, नदिष्यसि, व्रजिष्यथः, अर्चिष्यसि, भविष्यसि।

## त्रयोदश पाठ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ त्वं कुत्र स्थास्यसि। | तुम | | कहां ठहरोगे। |
| त्वं पुष्पं घ्रास्यसि। | तुम | | फूल सूंघोगे। |
| त्वं किं शास्त्रं म्नास्यसि। | तुम | | किस शास्त्रको पढोगे। |
| २ युवां जेष्यथः। | तुम | | दोनो जीतोगे। |
| युवां क्षेष्यथः। | तुम | | दोनों नष्ट होओगे। |
| ३ यूयं शिशुं स्प्रक्ष्यथ। | तुम लोग | | लड़कोको छूओगे। |
| यूयं मां द्रक्ष्यथ। | तुम लोग | | मुझे देखोगे। |
| यूयं मंङ्क्ष्यथ। | तुम लोग | | डूब जावोगे। |
| यूयं कुत्र वत्स्यथ। | तुम लोग | | कहां बसोगे। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

स्प्रक्ष्यसि, क्षेष्यसि, मंक्ष्यसि, पास्यथ, घ्रास्यथः, स्थास्यथ, द्रक्ष्यसि, धक्ष्यसि, प्रक्ष्यथ, वेक्ष्यसि, स्रक्ष्यथः, दंक्ष्यसि, स्प्रक्ष्यसि, वत्स्यसि, म्नास्यथः।

## चतुर्दश पाठ।

### (१)—आत्मनेपदी धातु।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ त्वं किं शंकिष्यसे। | तुम क्या | | शंका करोगे। |
| त्वं तत्र उपवनं ईक्षिष्यसे। | तुम | | वहां बगीचा देखोगे। |

१—आत्मनेपदी धातुओंसे मध्यमपुरुषमें स्यसे, स्येथे, स्यध्वे प्रत्यय लगते हैं शेष प्रथमपुरुषके समान समझना।

| | | |
|---|---|---|
| त्वं तत्र मोदिषासे। | तुम | वहां हर्षको प्राप्त होवोगे। |
| त्वं तम् आदरिषासे। | तुम | उसका आदर करोगे। |
| २ युवां तान् ईर्जिषाथे। | तुम | दोनो उनकी निंदा करोगे। |
| युवां ईहिषाथे। | म | दोनो यत्न करोगे। |
| युवां चेष्टिषाथे। | तुम | दोनों चेष्टा करोगे। |
| ३ यूयं शास्त्राणि गाहिषाध्वे। | तुम लोग | शास्त्रोंकी आलोचना करोगे। |
| यूयं वस्त्राणि(विनि)मयिषाध्वे। | तुम लोग | कपड़ोंका विक्रय करोगे। |
| यूयं पंडितान् श्लाघिषाध्वे। | तुम लोग | पंडितोंकी प्रशंसा करोगे। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

भिक्षिषासे, याचिषाध्वे, ईहिषाध्वे, कत्थिषाथे, आदरिषाध्वे प्रथिषासे, सानिषाथे, गाहिषाध्वे, चेष्टिषाध्वे, शंकिषाध्वे।

## पंचदश पाठ।

| | | |
|---|---|---|
| १ त्वं स्मेष्यसे। | तुम | मुस्कराओगे। |
| त्वं तां स्वंक्ष्यसे। | तुम | उसका आलिंगन करोगे। |
| २ युवां के उद्वक्ष्येथे। | तुम दोनों | किनसे विवाह करोगे। |
| युवां यशः लप्स्येथे। | तुम दोनों | यश प्राप्त करोगे। |
| ३ यूयं कार्याणि आरप्स्यध्वे। | तुम लोग | कार्योंको प्रारंभ करोगे। |

१—नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

स्मेष्येथे, उद्वक्ष्यध्वे, सक्ष्यसे, लप्स्यध्वे, रप्स्यध्वे,

## षोडश पाठ।

### उभयपदी धातु (१)

१ त्वं जिनं श्रयिष्यसि (से) तुम जिनकी सेवा करोगे।

त्वं महावीरं यक्ष्यसि (से) तुम महावीरकी पूजा करोगे।

---

१—टिप्पणी देखो।

त्वं कूपं खनिष्यसि ( से ) तुम कुआ खोदोगे।

त्वं वरान् याचिष्यसि ( से ) तुम वर मांगोगे।

त्वं गुणिनं श्रयिष्यसि ( से ) तुम गुणीका सहारा लोगे।

२ युवां दरिद्रान् भरिष्यथः ( ष्येथे ) तुम दोनों गरीबोंका पालन करोगे।

युवां साधून् श्रयिष्यथः ( ष्येथे ) तुम दोनो साधुओंकी सेवा करोगे।

युवां धनं घोक्ष्यथः ( क्ष्येथे ) तुम दोनो धन छिपावोगे।

युवां सेवकं देक्ष्यथः ( क्ष्येथे ) तुम दोनो सेवकको आज्ञा दोगे।

३ यूयं वस्त्राणि रंक्ष्यथ ( ध्वे ) तुम लोग कपड़ा रंगोगे।

यूयं भूमिं कर्क्ष्यथ ( ध्वे ) तुम लोग भूमिको जोतोगे।

यूयं शिशून् आदरिष्यथ ( ध्वे ) तुम लोग लड़कोंका आदर करोगे।

यूयं गृहं लेप्स्यथ ( ध्वे ) तुम लोग घर लीपोगे।

यूयं वृक्षान् लोप्स्यथ ( ध्वे ) तुम लोग पेड़ काटोगे।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

घोक्ष्यध्वे, त्वेक्ष्यसे, अदेक्ष्यध्वे रंक्ष्यसे, कर्क्ष्यसि, लेप्स्यसि, लोप्स्यसे, भरिष्यसि, वक्ष्यध्वे मोक्ष्यध्वे स्रक्ष्यसि, भ्रक्ष्यध्वे, वप्स्यथ, तोत्स्यसि, यक्ष्यथ, श्रयिष्यध्वे, धविष्यसि, देक्ष्यसि।

---

## सप्तदश पाठ।

### साहित्य परिचय

हिंदीमें अनुवाद करो।

अथ नयभूषणो विक्रमवान् प्रभुः पद्मनाभः शत्रून् जेतुं निर्गमिष्यति। स मार्गं गच्छन् सर्वसेनासहितस्तारामंडलपरिवृतश्चंद्र इव त्वेक्ष्यते। सोऽद्वितीया विभूषां ( शोभा ) वहंतं मणिकूटं नाम पर्वतं द्रक्ष्यति। तं दृष्ट्वा सेनापतिः "अत्र गतः कोऽपि जनः पीडां न अनुभवति" इति गदिष्यति। इदं श्रुत्वा नृपस्तम् आश्रयिष्यति। पुनः

कतिचिद् ( कुछ ) दिवसानंतरं जयार्थं प्रस्थास्यति। समीपं आगच्छंतं पद्मनाभं आकर्ण्य केचित् (कोई) शत्रव इतस्ततो द्रोक्ष्यंति, केचित् पर्वतगह्वराणि सेविष्यंते केचित् पद्मनाभचरणमाश्रयिष्यंति, केचित् युद्ध्वा ( लड़कर ) चेष्यंति, केचित् स्वसुतदारान् घोक्ष्यंति। सोऽपि नृपः पद्मनाभ उद्धतान् स्वविरोधिनो विहाय कान् चिद् अपि न तोत्स्यति, तान् हितवचांसि एव उपदेक्ष्यति, अतः शत्रुमनांसि अपि अनुरंक्ष्यति। स भक्तान् आज्ञोल्लंघनतत्परान् एव छर्षिष्यति, दरिद्रान् भरिष्यति, दानादिकधर्मकार्यं आचरिष्यति। अनंतरं सर्वाः प्रजाः मोदिष्यंते, तथा हृष्टाः सत्यस्तं गुरुमिव ईक्षिष्यंते, पितरमिव आदरिष्यंते देवमिव अर्चिष्यंति। इत्थं ( इस प्रकार ) स राज्यं कृत्वा दीक्षिष्यते मोक्षं च लप्स्यते।

हिंदी बनाओ—

मैं कहीं ( कुत्रापि ) नहीं जाऊंगा। तुम क्या पढोगे। नौकर तुम्हारी सेवा करेगा। विद्यार्थी गुरुका सहारा लेंगे। मैं जैनेंद्र व्याकरण पढूंगा। लड़के उसका सम्मान करेंगे। आग हाथको जला देगी। मुनिराज श्रावकोंको उपदेश देंगे। कुम्हार घडे बनावेगा। वह चूर्ण खावेगा। तुम दोनों किस वस्तुका विनिमय करोगे। अतिथि धन मांगेगा। हम ईश्वरको पूजेंगे और गुरुको नमस्कार करेंगे। पिपासाकुल पशु पानी पीवेंगे। वे यहां नहीं रहेंगे। राजा कुछ दिन बाद प्रस्थान करेगा। हम दोनों इसको नहीं चाहेंगे। मैं गुरुसे पूछूंगा। वह नदीको तर जायगी। मच्छर मुझको काटेगा। पद्मनाभ अवश्य जीतेगा। किसान खेत जोतेंगे और बीज बोवेंगे। उनको कौन छूवेगा?। लोग इसकी प्रशंसा करेंगे। यह बात प्रसिद्ध हो जायगी। यदि तुम यत्न करोगे तो विद्वान् होजावोगे। हम पढना शुरू करेंगे। दासी घर लीपेगी। रसोइया चावल पकावेगा। सूर्य चमकेगा।

शुद्ध करो—

नदी एधिष्यति। नौका संचते। अहं राजानं ईक्षिष्यामि। कुलाल: पात्राणि सच्यते। नार्य: नगरीं प्रवेक्ष्यते। के मोदिष्यति। अहं दुग्धं पास्ये। जीवक: गुणमालां उद्वक्ष्यसे। कर्माणि फलिष्यंते। क: इमां स्वंच्यति। साधव: जिनं अर्चिष्यंते। त्वं कदा किं कार्यं आरप्स्यति। यूयं जीविष्यध्वे। राजानौ कीर्तिं लप्स्यत:। त्वं धनं एषिष्ये। पद्मनाभ: दीक्षिष्यसे। अहं धनं याचिष्यसे। यूयं पुन: पुन: चेष्टिष्यामहे। वयं जैनेंद्रं पठिष्यामहे। भ्रमर: पुष्पं घ्रास्यामि। बालका: गृहं गमिष्याव:। कृषका: क्षेत्रं कर्ष्यंथ:। ते वीजान् वप्स्यथ। विद्यार्थिन: शास्त्राणि स्नास्यति। कर्म फलिष्यसि। अग्नय: काष्ठानि धक्ष्यसि। यूयं सप्स्यसि:। जना: देवान् मानिष्यसे। गुणग्राहिण: पंडितान् कथयिष्यध्वे। सुकर्म प्रथिष्यसे। युवां कदा उद्वक्ष्यते। के यशांसि लप्स्यते। निर्धना: सधनं श्रयिष्यावहे। राजा कारागारवासिन: मोक्ष्यसे। यूयं पापकर्माणि त्यक्ष्यते। वयं लाजान् खादिष्यसे। पाचक: मोदकान् भक्ष्यध्वे। रजक: वस्त्राणि रंक्ष्यते। के वीजान् वप्स्यसे। प्रियवियोग: हृदयं तुदिष्यसि। कर्षका: वीजान् वपिष्यंति। मुनय: श्रावकान् आदेशिष्यंति। नौका मज्जिष्यति। कृषीवल: क्षेत्रं कर्षिष्यति। राजा प्रजा: अनुरंजयिष्यति। जीवक: गुणमालां उद्वहिष्यति। अहं अत्र वसिष्यामि। पंडिता: धनानि लभिष्यंति। श्वश्रू: वधूं खंजिष्यते। सर्प: भेकं दंशिष्यति। पद्मनाभ: जयिष्यति। यूयं शिशून् आदृष्याथ। पापकर्मा त्वं पापं न त्यजिष्यसे।

संस्कृतमें अनुवाद करो—

यहां (भरतक्षेत्रे) चौदह मनु होंगे। अंतिममनु महापद्म नामके होंगे। उनका मुख ( तन्मुखं ) चंद्रमाके समान चमकेगा। हाथ

शेषनागको जीतेंगे । वे विषय वासनाओंको जलावेंगे। कुबेर अयोध्याको बनावेगा। वह बहुत प्रसिद्ध होगी। वे सुंदरी नामक राजपुत्रीको विवाहेंगे। एक समय ( एकदा ) रानी सोलह (षोडश) स्वप्न देखेगी। फल पतिसे पूछेगी। पति शुभफल कहेगा। पुत्र जन्म होगा। देव आवेंगे। वे पुत्रको पांडुकशिला पर ले जावेंगे ( नेष्यंति ) उसका अभिषेक करेंगे, और पूजन करेंगे। लौट कर ( प्रत्यागत्य ) नगरोत्सव करेंगे। बहुतसे भगवान्‌की सेवा करेंगे। बाकीके ( शेष ) स्वर्गको चले जायेंग ।

ऊपर लिखित गद्यपर संस्कृतमें प्रश्नोत्तर करो।

हिंदीमें अनुवाद करो—

श्रीमंतं जीवंधरं प्राप्तो लोको हृष्टः पुष्टस्तुष्टः सर्वविपद्रहितः सुखभोगी च भविष्यति। कोऽपि दुःखं न द्रक्ष्यंति। नार्योऽविधवाः शीलवत्यश्च भविष्यंति। दुर्भिक्षादिजन्यं दुःखं न स्थास्यति। चौराः कुत्रचित् अपि न वत्स्यंति। सर्वं धर्ममाचरिष्यंति, गुरून् संमानिष्यंते, ईश्वरं अर्चिष्यंति, सत्कथा वदिष्यंति, पुत्रसुखं ईप्सिष्यंते। मुनय इतस्ततः सुधर्मं उपदेक्ष्यंति। जना दीक्षिष्यंते। केचित् स्वर्गं गमिष्यंति केचित् च पुनरपि मनुष्याः भविष्यंति।

प्रश्नमाला—

कः कं प्राप्तः कीदृशो भविष्यति। के किं न द्रक्ष्यंति। नार्यः कीदृश्या भविष्यंति। किंजन्यं किं न स्थास्यति। के न वत्स्यति। के कं आचरिष्यति। मुनयः किं करिष्यंति। जनाः कीदृशाः भविष्यंति। कं अर्चिष्यंति।

———

# दशम अध्याय।

## तुदादि और भ्वादिगणीय धातुओंके आज्ञा, आशीर्वाद अर्थक लोट् लकारके साथ प्रथमा और द्वितीया विभक्तीका प्रयोग

## प्रथम पाठ।

### प्रथम पुरुष (१)

### परस्मैपदी धातु

| | | |
|---|---|---|
| १ स ग्रामं गच्छतु। | वह | गांवको जाय। |
| श्रावकः साधुं अर्चतु। | श्रावक | साधुको पूजे। |
| इयं पुस्तकं पठतु। | यह स्त्री | पुस्तकको पढ़े। |
| शिशुः पुष्पाणि विकिरतु। | लड़का | फूलोंको बिखेरे। |
| सर्वः जनः नंदतु। | सब लोग | प्रसन्न होवो। |
| जैनेंद्रं धर्मचक्रं सततं प्रभवतु। | जिनेंद्र भगवानका धर्मचक्र हमेशा समर्थ रहे। | |
| २ अमू स्पर्धतां। | ये दो जने | स्पर्द्धा करें। |
| बालकौ हसतां। | दो | बालक हंसे। |
| ते जीवतां। | वे दो स्त्रियां | जीवें। |
| साधू उपदिशतां। | दो साधु | उपदेशदें। |
| शिशू दुग्धं पिबतां। | दो लड़के | दूधपीवें। |
| ३ पथिकाः चलंतु। | रास्तागीर | चलें। |
| नाविकाः नदीं तरंतु। | नाविक (मल्लाह) | नदीको पार करें। |

---

१—पहिलेके अध्यायोंमें जो वर्तमान कालके प्रथमपुरुषमें 'पठति, पठतः, पठंति' आदि रूप बतलाये हैं उनके अंतके 'ति, तः, अंति' को क्रमसे 'तु, तां, अंतु' कर देनेसे इस (लोट्) के रूप बनते हैं।

| | | |
|---|---|---|
| पुष्पाणि स्फुटंतु। | फूल | खिलें। |
| राजानः दुष्टान् अर्दंतु। | राजा लोग | दुष्टोंका दमन करें। |
| ते गृहं गच्छंतु। | वे घरको | जाय। |
| शिशवः कुसुमानि जिघ्रंतु। | लड़के | फूल सूघें। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

गायतु, पिबंतु, जिघ्रतां, व्रजतु, नंदताम्, अंचतां, अटतु, भवता, ग्लायतां, सृजंतु, विकिरतां, सर्पतां, दशतु, वहतां, दहंतु, मनता, दिशतु, तुदतां, अंचतु।

संस्कृत बनाओ—

दो लड़कियां अग्नि न छूवें। वे नदी पार करें। कुम्हार घडा बनावे। जीवंधर जीतें। पाप नष्ट हो। पुत्र जीवें। लडके दूध पीवें।

शुद्ध करो—

अयं शास्त्राणि पठंतु। मत्तगजौ उच्चैः नदंतु। मूर्खाः मिषतां। बालिकाः क्रोच्छतु। सा तत्र वसंतु। कर्माणि फलतु। भवान् (आप) चिरं जीवतु।

हिंदी बनाओ—

निंदंतु नीतिनिपुणा यदि वा स्तुवंतु (स्तुति करें), लक्ष्मीः समाविशतु गच्छतु वा यथेष्टं (इच्छाके अनुसार)। जनः शूरः, सुरूपः सुभगो वक्ता वा भवतु परं अर्थं विना न प्रतिष्ठां गच्छति। धनार्थी जीवलोकोऽयं श्मशानमपि सेवते। त्यक्त्वा जनयितारं (पितरं) स्वं (अपने) निःस्वं (निर्धनं) गच्छति दूरतः। भवान् कुलक्रमागतं राज्यभारमुद्वहतु। स्वकीयं पितरं मातरं गुरुजनं भवंतोऽर्चंतु। छात्राः सर्वदा सदाचारान् चरंतु।

---

## द्वितीय पाठ।

### (१) आत्मनेपदी धातु

| | | |
|---|---|---|
| १ मतिः एधतां। | बुद्धि | बढ़े। |
| जीवकः सुरमंजरीं उद्वहतां। | जीवंधर | सुरमंजरीको व्याहे। |
| पिता पुत्रं स्वजतां। | पिता | पुत्रको आलिंगन करे। |
| २ विद्यार्थिनौ शिक्षेतां। | दो विद्यार्थी | पढ़ावें। |
| ब्रह्मचारिणौ दीक्षेतां। | दो ब्रह्मचारी | दीक्षालें। |
| एते नगरे प्रथेतां। | ये दो नगर | प्रसिद्ध हों। |
| एतौ चेष्टेतां। | ये दोनो | चेष्टा करें। |
| शिशू यतेतां। | दो लड़के | प्रयत्न करें। |
| ३ शिशवः स्मयंताम्। | लड़के | मुस्करावें। |
| ते साधून् कत्थंतां। | वे साधुओंको | प्रशंसाकरें। |
| अमूः कार्याणि आरभंताम्। | ये लोग | काम शुरु करें। |
| गुणिनः यशांसि लभंतां। | | यश प्राप्त करें। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

वर्द्धतां, एधेतां, वेष्टंतां, यतंतां, स्मयतां, आरभतां, कत्थतां, शंकंतां, मोदंताम्, भिक्षतां, ईक्षंतां, ईजंताम्, लभेताम्, सहतां, ईक्षंतां।

शुद्ध करो—

अमू मोदंतां, बालकाः यतेतां, पंडिताः प्रथतां, शत्रवः वीर्यं सहेतां, नद्यः वर्द्धतां, युवकौ उद्वहतां, विद्वांसः शास्त्राणि गाहेतां।

संस्कृत बनाओ—

लड़के लोग नदियोंको देखें। बालक पुस्तकोंका विनय करे।

---

१—आत्मनेपदी धातुओंके वर्तमानकालके एधते, एधेते, एधते, आदि रूपोंके अन्तके 'ते' को 'तां' कर देनेसे रूप बनते हैं।

लडके यश पावें। जीवंधर प्रसिद्ध हो। चन्द्रमा दीप्त हो। राजा दुर्जनोंको पीडादे।

शुद्ध करो—

गुणवान् कीर्तिं लभतु। शिशवः कुसुमानि जिघ्रंतां। राजधानी प्रसतु। बुद्धिः बर्द्धतु। पुत्रौ जीवितां। राजानः दुष्टान् अर्हंतां। पिता पुत्रं खजतां। वृद्धाः लाजान् विकिरेतां। हृदयं मोदतु।

---

## तृतीय पाठ।

### (१) उभयपदी धातु

१ पाचकः यवान् भृज्जतु (तां) रसोइया जौको भूंजे।

शिशुः लताः सिंचतु (तां) लड़का लताओंको सीचे।

राजा दरिद्रान् भरतु (तां) राजा दरिद्रोंका पोषण करे।

निर्धनः धनं याचतु (तां) निर्धन धन मागे।

२ श्रावकौ जिनं यजतां (जेतां) दो श्रावक जिनकी पूजा करें।

कृषीवलौ क्षेत्रं कर्षतां (र्षेतां) दो किसान खेतको जोतें।

भृत्यौ गर्तं खनतां (नेतां) दो सेवक गड्डा खोदें।

तंतुवायौ वस्त्राणि वयतां (येतां) दो जुलाहे कपड़े बुनें।

३ ते त्वां तुदंतु (तां) वे तुझे दुःख दें।

दरिद्राः धनवंतं आश्रयंतु (तां) गरीब लोग धनवान्का सहारालें।

रजकाः वस्त्राणि रजंतु (तां) धोबी कपडे रगे।

वृक्षाः धवंतु (तां) वृक्ष कंपे।

सेवकाः वृक्षान् लुंपंतु (तां) सेवक वृक्ष काटें।

---

१—आत्मनेपदमें जब रूप चलाना हो तब आत्मनेपदी धातुओंके समान और परस्मैपदमें चलाना हो तब परस्मैपदी धातुओंके समान चलाना।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

लिम्पतु, कर्षतां, सिंचंतु, त्विषंतां, श्रयतां, भरतु, गूहतां, सिंचतु, भजेतां, पचंतां, नयंतां।

शुद्ध करो—

सूर्यः त्विषेतां, गृहस्थः दरिद्रान् भरंतु, निर्धनः धनिनं भजेतां, राजा कारागारवासिनः मुंचंतु, प्रभुः भृत्यान् आदिशतां, नार्यः चंदनं लिंपेतां, ब्रह्मचारिणः दीक्षेतां, भृत्याः स्वामिनं सेवताम्।

संस्कृत बनाओ—

श्रावक लोग पापोंका संहार करें। किसान लोग खेत बोवें। गृहस्थ द्रव्य वितरण करें। सेवक भार ढोवें। पुत्रविरह हृदयको व्यथित करे। निर्धन धनियोंका सहारा लें। लडकियां शरीर लिप्त करें। दो स्वामी सेवकोंको आज्ञा दें। मुनि धर्मका उपदेश दें। कुम्हार घड़ा बनावे। पापी पाप छोडें। भिक्षुक गांवको जाय। गाय खेतको खावे। विद्यार्थी संस्कृत पढे। कोई किसीकी निंदा न करे। धनिक लोग गुणियोंका पोषण करें। राजा धर्मात्मा हों। सब लोग सुखी हों। कोई दुख न पावे।

# चतुर्थ पाठ।

## (१) उत्तम पुरुष

### परस्मैपदी धातु

१ अहं जैनेंद्रं पठानि[1]। मैं जैनेंद्र पढूं।
अहं विद्यालयं गच्छानि। मैं पाठशाला जाऊं।
अहं जिनं अर्चानि। मैं जिनकी पूजा करूं।
अहं विद्यां इच्छानि। मैं विद्याकी चाहूं।

---

१—वर्तमान कालके उत्तमपुरुषके वदामि, वदावः, वदामः आदि रूपोंके मि, वः, मः, को क्रमसे 'नि, व, म' कर देनेसे इसके रूप हो जाते हैं।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| अहं | | भिक्षाणि। | मैं | भिक्षा करूं। |
| अहं | फलं | खादानि। | मैं | फल खाऊं। |
| २ आवां | | मज्जाव। | हम दो जने | डूबें। |
| आवां | घटान् | सृजाव। | हम दो जने | घड़ा बनावें। |
| आवां | | जयाव। | हम दोनों | जीतें। |
| आवां | ग्रामं | व्रजाव। | हम दो जने | गांव जावें। |
| आवां | पापानि | निंदाव। | हम दोनों | पापोंकी निंदा करें। |
| आवां | | नंदाव। | हम दोनों | आनंदित हों। |
| ३ वयं | वनं | अंचाम। | हम वनको | जावें। |
| वयं | | अताम। | हम सब | हमेशा चलें। |
| वयं | गृहं | विशाम। | हम | घरमें प्रवेश करें। |
| वयं | संसारं | तराम। | हम | संसारको पार करें। |
| वयं | न | क्रंदाम। | हम न | रोवें। |
| वयं | पुष्पाणि | विकिराम। | हम | फूल बिखेरें। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

हराम, भवानि, गदाव, नंदाम, अंचाव, जिघ्राणि, पिबानि, दहाव, दशाम, जीवाम, इच्छाम, सृजाव, जयाम, विशानि, ।

संस्कृत बनाओ—

हम दूध पीवें। मैं पत्र लिखूं। हम दोनों चिरकाल जीवें। हम शत्रु जीतें। हम घरमें प्रवेश करें। मैं दुर्जनकी निंदा करूं। हम दो जने पाठ पूछें। मैं तुमको स्पर्श करूं। हम बनारस (वाराणसी) चलें। हम फूल सूंघें। हम यहां रहें। मैं शीघ्र प्रस्थान करूं। मैं कर्म जलाऊं। हम दो जने फल खावें। हम नदी तरें। हम सत्य वाक्य बोलें। मैं पंडित होऊं। हम शास्त्र मनन करें। हम दोनों धन बांटें।

# पंचम पाठ।

## (१) आत्मनेपदी धातु

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | अहं | स्त्रीरत्नं | लभे। | मैं | श्रेष्ठ स्त्रीको प्राप्त करूं। |
| | अहं | तां | उद्वहे। | मैं | उसको व्याहूं। |
| | अहं | सज्जनं | कत्थे। | मैं | सज्जनकी प्रशंसा करूं। |
| | अहं | गुणिनः | माने। | मैं | गुणियोका संमानकरूं। |
| | अहं | | शंके। | मैं | शंका करूं। |
| | अहं | | ईहे। | मैं | प्रयत्न करूं। |
| २ | आवां | सेवकान् | तिजावहे। | हम दोनों | सेवकोंको क्षमा करें। |
| | आवां | शिशून् | आदरावहे। | हम दोनो | लडकोका आदर करें। |
| | आवां | पठनं | आरभावहे। | हम दोनों | पढना प्रारम्भ करें। |
| | आवां | दुर्जनान् | ईजावहे। | हम दोनों | दुर्जनोंकी निंदा करें। |
| | आवां | धनं | ददावहे। | हम दोनों | धनदें। |
| ३ | वयं | | दीक्षामहे। | हम लोग | दीक्षित हो। |
| | वयं | तान् | स्वजामहे। | हम लोग | उनका आलिंगन करें। |
| | वयं | दुष्टान् | गर्हामहे। | हम लोग | दुष्टोकी निंदा करें। |
| | वयं | ताः | उद्वहामहे। | हम लोग | उनसे विवाह करें। |
| | वयं | | स्मयामहे। | हम | मुस्करावें। |

निम्नलिखित शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

ईक्षे, स्मये, ईजामहे, यते, ईहे, आदरे, गाहावहे, मनावहे, गर्हावहे, भिक्षे, तिजे, शंकामहे, लभावहे, रभे, स्वजामहे।

शुद्ध करो—

अहं यशः लभानि। आवां कार्यं आरभाव। वयं त्वां स्वजाम।

---

१—वर्तमान कालके आत्मनेपदी धातुओंके लभे, लभावहे, लभामहे आदिके 'ए' को 'ऐ' कर देनेसे इसके रूपहो जाते हैं।

अहं दुर्जनान् गर्हाव। आवां सज्जनान् आद्रे। वयं शत्रून् जयामि। वयं शास्त्राणि मनावहे। वयं अन्नं भिक्षाम। अहं वनं व्रजे।

संस्कृत बनाओ—

हम लोग यत्न करें। मैं अच्छे कार्य प्रारंभ करूं। हम दोनों सज्जनोंकी प्रशंसा करें। हम लोग अपराधियोंको क्षमा करें। हम गुणियोंका आदर करें। मैं दौड़ालूं। हम दो जने बढ़ें। हम द्रव्योंका विनिमय करें। मैं शोभित होऊं। हम दोनों जीतें।

## षष्ठ पाठ।

### उभयपदी धातु

१ अहं ओदनं पचानि ( चै ) मैं चावल पकाऊं।
अहं पापानि मुंचानि ( चै ) मैं पाप छोड़ूं।
अहं तं न तुदानि( दै ) मैं उसको व्यथित न करूं।
अहं क्षेत्रं सिंचानि ( चै ) मैं खेत सींचूं।
अहं क्षेत्रं वपानि ( पै ) मैं खेत बोऊं।
अहं दुर्बलान् भराणि ( रै ) मैं दुर्बलोंका पालन करूं।
२ आवां धनं गूहाव ( वहै ) हम दोनों धन छिपावें।
आवां गुणिनः आश्रयाव ( वहै ) हम दो जने गुणियोंका आश्रयलें।
आवां जिनं भजाव ( वहै ) हम दो जने जिनभगवान्‌को भजें।
आवां अर्थं याचाव ( वहै ) हम दो जने धन मांगें।
आवां धर्मं उपदिशाव ( वहै ) हम दो जने धर्मका उपदेशदें।
३ वयं दृषदः क्षिपाम ( महै ) हम लोग पत्थर फेंकें।
वयं वृक्षान् लुम्पाम ( महै ) हम वृक्षोंको काटें।
वयं वस्त्राणि वयाम ( महै ) हम कपड़े बुनें।
वयं दुकूलं रजाम ( महै ) हम दुकूल ( धोती दुपट्टा ) रंगें।
वयं गृहं लिंपाम ( महै ) हम घर लीपें।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

क्षषाम, भजै, वहानि, तुदामहै, सिंचाम, भराणि, याचै, याजानि, भजावहै, श्रयाम, रजानि, वहावहै, नयानि।

शुद्ध करो—

अहं जिनं श्रयामहै। अहं पापं मुंचाम। आवां चेत्रं वपामहै। वय ताः तुदै। अहं लताः सिचामः। आवां जिनं यजामहै। वयं वस्त्राणि रजाव। वयं शत्रून् क्षपावहै।

संस्कृत बनाओ—

हम किसीको पीडा न दें। हम दो जने पेड सींचें। मैं रस्सी लाउं। हम लोग वैरियोंको मारें। हम भगवान्‌का सहारा लें। हम बोझ ढोवें। हम लोग नौकरोंको आज्ञा दें। हम धोती (शाटी) रंगे। मैं जौ (यव) भूंजू। हम ढेले (लोष्ठ) फेंके।

---

## सप्तम पाठ।

### (१) मध्यम पुरुष।

#### परस्मैपदी धातु

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ त्वं | लतां | उक्ष। | तू | लता सींच। |
| त्वं | कथां | गद। | तू | कथा कह। |
| त्वं | विद्यां | मन। | तू | विद्या पढ। |
| त्वं | धनं | वितर। | तू | धन बाट। |
| त्वं | तां | तर्ज। | तू | उस लडकीको तर्जना कर। |

१—परस्मैपदी धातुओंके मध्यमपुरुषके आज्ञा (लोट्) अर्थमें रूप चलाने होतो वर्तमान कालके मध्यम पुरुषके उक्षसि, उक्षथ, उक्षथ आदि रूपोंमें क्रमसे, सिकालोप 'थ' को 'त' और 'थ' को 'त' कर देना चाहिये।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| त्वं | पंडितः | भव। | तू | पंडित हो। |
| २ युवां | | शोभतं। | तुम दोनों | शोभित होओ। |
| युवां | पुष्पाणि | विकिरतं। | तुम दो जने | फूल बखेरो। |
| युवां | इमां | पश्यतं। | तुम दोनों | इस स्त्रीको देखो। |
| युवां | लतां | शोक्तं। | तुम दो जने | लताको सींचो। |
| युवां | नदीं | क्रामतं। | तुम दो जने | नदीको लांघो। |
| ३ यूयं | कुमारीं | तर्दत। | तुम लोग | कुमारीको मारो। |
| यूयं | ग्रामं | गच्छत। | तुम लोग | गांवको जाओ। |
| यूयं | गृहं | विशत। | तुम लोग | घरमें प्रवेश करो। |
| यूयं | अपराधान् | मर्षत। | तुम लोग | अपराधोंको क्षमा करो। |
| यूयं | जिनं | महत। | तुम लोग | जिन भगवानकी पूजा करो। |
| यूयं | दुग्धं | पिबत। | तुम लोग | दूध पीओ। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

भूष, क्रामत, निंद, गदत, अर्चतं, चाम, आमृश, जर्जतं, इच्छत, भवतं, मनतं, कंततं, पृच्छतं, वदत, जपतं, प्रणम, जय, जीवत, क्षीच्छत, रिषत।

संस्कृत बनाओ—

तुम बनको जाओ। तुम लोग पाठ पढो। जिन भगवानको पूजो। तुम दो जने धन कमाओ। किसीकी निंदा न करो। तुम दो जने सर्वदा आनंदित होओ। कपडे बुनो। पापोंको छोडो। तुम लोग कोई बात पूछो। फूल बिखेरो।

# अष्टम पाठ।

## आत्मनेपदी धातु

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ त्वं | | भाषस्व। | तुम | कहो। |
| त्वं | ग्रंथं | वेष्टस्व। | तुम | ग्रंथको वेष्टित करो। |
| त्वं | विद्यां | ईहस्व। | तुम | विद्याको चाहो। |
| त्वं | सुजनान् | कत्थस्व। | तुम | सज्जनोंकी प्रशंसा करो। |
| त्वं | नदीं | ईक्षस्व। | तुम | नदीको देखो। |
| २ युवां | तान् | श्लाघेथां। | तुम दो जने | उनकी प्रशंसा करो। |
| युवां | शास्त्रं | लोचेथां। | तुम दो जने | शास्त्रोंको देखो। |
| युवां | धनं | मांक्षेथां। | तुम दो जने | धनकी इच्छा करो। |
| युवां | ग्रंथान् | गाहेथां। | तुम दो जने | ग्रंथोंका अवगाहन करो। |
| ३ यूयं | अन्नं | भिक्षध्वं। | तुम लोग | अन्न मांगो। |
| यूयं | | एधध्वं। | तुम लोग | बढो। |
| यूयं | | शोभध्वं। | तुम लोग | शोभित होओ। |
| यूयं | नानावस्तूनि | मयध्वं। | तुम लोग | नाना वस्तुओंका लेनदेन करो। |
| यूयं | | शंकध्वं। | तुम लोग | शंका करो। |
| यूयं | | दीक्षध्वं। | तुम लोग | दीक्षा लो। |
| यूयं | | यतध्वं। | तुम लोग | यत्न करो। |

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

स्मयस्व, तिजध्वं, उद्वहस्व, ईजस्व, यतध्वं, आदरस्व, भिक्षेथां, शिक्षध्वं, ईक्षेथां।

---

१—आत्मनेपदी धातुओंके आज्ञा ( लोट् ) में मध्यमपुरुषके यदि रूप बनाने होंतो वर्तमान कालके मध्यमपुरुषके भाषसे, भाषेथे, भाषध्वे आदिमेंके 'से, थे, ध्वे' को क्रमसे स्व, थां, और ध्वं कर देना चाहिये।

संस्कृत बनाओ—

तुम लोग ईश्वरके दर्शन करो। तुम लोग हमको क्षमा करो। तुम दो जने शास्त्रोंका अवगाहन करो। तुम गुणियोंकी प्रशंसा करो। तुम लोग शंका करो। तुम दुर्जनोंकी निंदा करो। तुम लोग शत्रुओंको क्षमा करो।

शुद्ध करो—

यूयं पंडितान् श्लाघस्व। त्वं जिनं कत्थध्वं। युवां अन्नं खादेथां। त्वं गंगां ईक्ष। यूयं द्रव्यजातानि मयस्व। युवां मां तिजतं। यूयं पुष्पाणि किरस्व।

---

## नवम पाठ।

### उभयपदी धातु

१ त्वं भारं वह (स्व) तुम भार ढोओ।

त्वं भृत्यं आदिश (स्व) तुम नौकरको आज्ञा दो।

त्वं ईश्वरं भज (स्व) तुम भगवान्को सेवो।

त्वं धनानि गूह (स्व) तुम धन छिपाओ।

त्वं आम्रं चष (स्व) तुम आमको चूषो।

त्वं त्विष (स्व) तुम दीप्त होवो।

२ युवां दरिद्रान् भरतं (रेथां) तुम दो जने दरिद्रोंका पालन करो।

युवां शत्रून् पृषतं (षेथां) तुम दो जने शत्रुओंको मारो।

युवां जिनान् यजतं (जेथां) तुम दोनों जिनकी पूजा करो।

युवां राजतं (जेथां) तुम दो जने शोभित होओ।

युवां क्षेत्रं वपतं (पेथां) तुम दो जने खेत बोओ।

३ यूयं ईश्वरं श्रयत (ध्वं) तुम लोग भगवानका सहारा लो।

यूयं अन्नं भृज्जत ( ध्वं ) तुम लोग अन्न पकाओ ।

यूयं गात्रं लिंपत ( ध्वं ) तुम लोग शरीर लिप्त करो ।

यूयं तरून् लुंपत ( ध्वं ) तुम लोग पेड़ काटो ।

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

यज, आदिशेथां, भजस्व, गृह्णध्वं, मुंचतं, आश्रयेथां, याचतं, सिंचत, भरध्वं, तुद, कर्षस्व, क्षिपध्वं, खनेथां ।

शुद्ध करो—

त्वं भृत्यं आदिशध्वं । युवां तान् तुद । यूयं तं यजतं । त्वं लतां लुंपतं । यूयं इंधनं आहर । युवां क्षेत्रं सिंचध्वं ।

संस्कृत बनाओ—

तुम कपड़े रंगो । तुम सब लोग सच्चे धर्मका सहारा लो । तुम दो जने विद्या मांगो । तुम किसीको दुख न दो । तुम लोग जौ भूंजो । तुम शत्रुओंको मारो । तुम लोग दुर्जनोंको कष्टदो । तुम दो जने इस निरपराधीको छोड दो । तुम लोग कूआं खोदो । तुम बीज बोओ । तुम दोनों खेत जोतो ।

---

# परिशिष्ट ।

## (१) संबोधन प्रणाली

### स्वरांत पुलिंग ( २ ) अकरांत

१ भोः वृषल ! इदं स्वास्थ्यं नाम न भवति । हे कृषीवल ( किसान ) यह स्वास्थ्य नहीं है ।

---

१—दूसरे काममें लगे हुए आदमीको अपनी तरफ सम्मुख करनेके लिये जो वाक्य बोला जाता है उसे संबोधन कहते हैं । शब्दोंके कर्ता ( प्रथमा ) के रूप जो पहिले बतलाये गये हैं वही संबोधनके भी समझना । परतु एक वचनमें भेद होता है । २ अकारांत शब्दोंके संबोधनके एक वचनमें विसर्ग नहीं होते ।

रे बाल ! त्वं किमर्थं इमं हतवान्—रे मूर्ख ! तूने किसलिये इसको मारा।

हे पुत्र ! त्वं कुत्र गतः—हे पुत्र ! तू कहां गया।

भोः विद्याधर ! त्वं किमिच्छसि—हे विद्याधर ! तू क्या चाहता है।

२ भोः[1] पथिकौ ! युवां कुत्र गच्छथः—पथि राहगीरो ! तुम दोनों कहां जाते हो।

भोः महाभागौ ! युवां कुतस्त्यौ—हे महाभागो ! तुम दोनों कहांके रहने वाले हो।

भोः विप्रौ ! किं युवां मदिरां पिबथः-भो ब्राह्मणो ! क्या तुम दोनों मदिरा पीते हो।

३ भोः सज्जनाः ! यूयं किं विपन्नाः—हे सज्जनो ! तुम क्यों खेद खिन्न हो।

भोः पंडिताः ! यूयं किं पठथ—हे पंडितो ! तुम लोग क्या पढते हो।

भोः छात्राः ! युष्मान् अहं पृच्छामि—हे विद्यार्थियो ! तुम लोगोंको मैं पूछता हूं।

## ( १ ) इकरांत

१ भोः कवे ! त्वं किं रचसि—हे कवि ! तुम क्या रचते हो।

भोः मुने ! त्वं अपराधिनं तिजस्व—हे मुनि ! तुम दोषीको क्षमा करो।

भोः अहे ! त्वं बालं किं दशसि—हे सांप ! तू बालकको क्यों काटता है।

भोः ( २ ) सखे ! मां रक्ष—मित्र ! मेरी रक्षा करो।

२ भोः अग्नी ! युवां किं वनं दहथः—अरे अग्नियों ! तुम दोनों क्यों वनको जलाते हो।

भोः कपी ! युवां किं गृहं गच्छथः—रे बंदरो ! तुम दोनों क्यों घरको जाते हो।

भोः अतिथी ! युवां किं धनमिच्छथः—भो अतिथियो ! तुम दोनो क्यों धन चाहते हो।

---

१ इकारांत शब्दके एक वचनमें 'इ' के स्थानमें 'ए' और विसर्गका लोप हो जाता है।

२—सखि शब्दके द्विवचन बहुवचनके रूप कर्ता ( प्रथमा )के समान होंगे।

३ भोः अरयः। यूयं अस्मान् क्षमध्वं—अयि शत्रुओ! तुम लोग हमको क्षमा करो।

भोः नृपतयः। यूयं प्रजाः रक्षत—हे राजाओ! तुम लोग प्रजाकी रक्षा करो।

भोः रवयः! युष्मान् वयं अर्चामः—ए सूर्यो! तुम्हें हम लोग पूजते हैं।

## (१) उकारांत

१ भोः साधो! त्वामहं प्रणमामि—हे साधु! मैं तुमको प्रणाम करता हूं।

भोः इंदो! त्वं किरणं विकिर—हे चंद्र! तू किरणोंको फैला।

भोः (२) क्रोष्टो! त्वं किं क्रंदसि—हे जंबुक! तू क्यों रोता है।

भोः प्रभो! त्वं सेवकं क्षमस्व—हे स्वामी! तुम सेवकको क्षमा करो।

२ भोः शिशू! युवां किं प्रलपथः—हे लड़को! तुम दोनो क्यों प्रलाप करते हो।

भोः गुरू! युवां छात्रान् पृच्छथः—हे गुरुओ! तुम दोनो छात्रोंको पूछो।

भोः विभावसू! युवां दुर्जनान् दहथः—हे अग्निओ! तुम दोनों दुर्जनोंको जलाओ।

३ भोः बंधवः! यूयं ईश्वरं अर्चत—हे भाइयो! तुम लोग ईश्वरको पूजो।

भोः तरवः! यूयं छायां वितरत—हे वृक्षो! तुम छायाको देओ।

भोः शत्रवः यूयं दोषिणः क्षमध्वं—हे दुश्मनो! तुम लोग दोषियोंको क्षमा करो।

## (३) ऋकारांत

१ भोः ग्रहीतः! दातारं अर्च (४)—हे ग्रहण करनेवाले! तू दाताको पूज।

भोः दातः! त्वं धनं वितर—हे दाता! तू धन दे।

---

१—संबोधनके एक वचनमें उकारांत शब्दोंके अन्तके उकारको ओकार और विसर्गोंका लोप हो जाता है। २ क्रोष्टुके द्विवचन बहुवचन प्रथमाके समान होंगे ३ ऋकारांतोंके अन्तके ऋकारको जगह 'अ.' हो जाता है। ४—युष्मद् अस्मद् शब्दका प्रयोग न करनेपर भी उनका अर्थ रहने मात्रसे ही मध्यमपुरुष और उत्तमपुरुषकी क्रिया व्यवहारमें लाई जाती है।

भोः श्रोतः! त्वं किं पृच्छसि—हे श्रोता! तू क्या पूछता है।

२ भोः जेतारौ! युवां शत्रून् अर्दतं—हे जीतनेवालो! तुम दोनों शत्रुओंको पीड़ा दो।

भोः दोग्धारौ! युवां कुत्र गच्छथः—हे दुहनेवालो! तुम दोनों कहां जाते हो।

भोः वक्तारौ। युवां किं वदथः—हे कहनेवालो! तुम दोनों क्या कहते हो।

३ भोः ज्ञातारः! यूयं किं उपदिशथः—हे जानने वालो! तुम लोग क्या उपदेश देते हो।

भोः हंतारः! यूयं किं तान् हतवंतः—हे हिंसको! तुम लोगोंने क्यों उनको मारा।

भोः कर्तारः! यूयं किमीहध्वे—हे कर्त्तारो! तुम लोग क्या प्रयत्न करते हो।

हिंदी बनाओ—

कुमार! तातो (पिता) मां आह्वयति। सुनंद! किमर्थमिह (यहां) आगमनं। हा पुत्र शंखचूड! कथमद्य (आज) त्वां म्रियमाणमहं द्रक्ष्यामि। सुभग! पितरौ ते (तुम्हारे) प्राप्तौ। भोः फणिपते (सांप) किमेवमुद्विग्नोऽसि (हो)। भोः पक्षिराज! (गरुड) तूष्णीं (चुप) तिष्ठ क्षणमेकं, यावत् (जबतक) एतौ स्वपितरौ प्रणमामि। वत्स! आगच्छ, आगच्छ, परिष्वजस्व माम्। हा शंखचूडहतक! (दुष्टशंखचूड) कथं त्वं गर्भस्थ एव न मृतः यस्त्वमेव प्रतिक्षणं मृत्युसदृशं दुःखमनुभवसि। हा आर्यपुत्र! (पतिकेलिये संबोधन) अतिदुष्कृतकारिणी खलु (निश्चयसे) अहं। या ईदृशं (ऐसे) आर्यपुत्रं (पति) पश्यंती अपि जीवितं न परित्यजामि। साधो! साधु (अच्छा) खलु इदं, अनुमोदामहे वयं। सर्वथा (सबतरहसे) सावधानो भव। शंखचूड! त्वमपि इदानीं (इससमय) स्वगृहं गच्छ। हा सुत! हा वत्स! हा गुरुजनवत्सल! देहि प्रतिवचनं (उत्तर)। हा प्रणयि (प्रेमी)

जनवल्लभ ( प्रिय ) हा सर्वगुणनिधे! त्वं कुत्र गतः। तनय! ( पुत्र ) त्वमद्य परलोकं गतोऽतो धैर्यं निराधारं जातं, अशरणो ( शरणरहित ) विनयः कं शरणं गच्छतु, क्षमां वोढुं ( धारण करनेके लिये ) कोऽन्यः क्षमः ( समर्थ ) हतं सत्यं सत्यं, व्रजतु च कृपा क्व ( कहां ) अद्य कृपणा ( दीन, विचारी ) जगत् शून्यं जातं। महाराज! जीमूतकेतो! मा एवं आचर।

संस्कृत बनाओ—

पिता! मुझे आज्ञा दो। भाई! ऐसा काम न करो। उपदेष्टाओ! अधर्मका उपदेश न दो। भर्तारो! अपनी अपनी प्रजाका पालन करो। साधुलोगो! वीतराग हो ओ। भिक्षुको! भिक्षा वृत्ति अच्छी नहीं है। विद्यार्थियो! परश्रम करो। लड़को! पढो। भाई! क्यों रोते हो। ज्ञाताओ! मूर्खोंको उपदेश दो।

नोट—पृष्ठ १८के परिशिष्टमें दिये गये दीर्घ ईकारात, ऐकारात, ओकारांत, औकारांत शब्दोंके रूप संबोधनमें कर्ता ( प्रथमा ) के समान ही होते हैं।

## ( १ ) व्यंजनांत पुलिंग

चकारांत—हे जलमुक्! जलं किं न मुंचसि—रे बादल। तू पानी क्यों नहीं छोड़ता है।

जकारांत—भोः सम्राट्! प्रजाः रक्ष—अये चक्रवर्ती। प्रजाकी रक्षा कर।

जकारांत—भोः भिषक्! प्रणमामि त्वां—हे वैद्य। मैं तुमको प्रणाम करता हूं।

तकारांत—भोः भूभृत्! नीतिज्ञो भव—ऐ। राजा। तू नीतिका ज्ञाता हो।

मत्भागांत—भोः धीमन्! (२) धर्ममनुतिष्ठ—ऐ। बुद्धिमान्! तू धर्म कर।

म (व) त् भागांत—भो धनवन्! दरिद्रान् भर—हे धनाढ्य। गरीबोंकी रक्षा कर।

---

१—व्यंजनांत शब्दोंके संबोधनके द्विवचन, बहुवचनके रूप कर्ता ( प्रथम ) के समान होते हैं। २—मत् ( वत् ) भागांतोंके संबोधनके एक वचनमें अन्तके अक्षरसे पहिले अक्षरको दीर्घ नहीं होता।

अत् (शब्द)—भो गायन्! त्वं किं गदसि—रे गाते हुये तू क्या कहता है।
दकारांत—भोः सुहृत् (द्) त्व मां रक्ष—हे मित्र। तू मेरी रक्षा कर।
अन्भागांत—भोः (१) राजन! त्वं किमेवमुद्विग्नो भवसि—ऐ राजा। तू ऐसा क्यों उद्विग्न होता है।
अन्भागांत—भोः शर्मन्! त्वं किं न पठसि—ऐ ब्राह्मण? तू क्यों नहीं पढता।
इन्भागांत—भोः तपस्विन्! त्वं सत् तपः आचर—भोः। तपस्वी। तू श्रेष्ठ तप कर।
असभागांत—भोः (२) चंद्रमः! त्वं प्रकाशस्व—हे चंद्र। तू प्रकाशित हो।
वस्भागांत—भोः विद्वन्! त्वां गुरुः किमादिष्टवान्—हे विद्वान्। गुरुने तुझे क्या आज्ञा दी।
ईयस् भागांत—भोः गरीयन्! त्वं किं तान निंदसि—हे बड़े आदमी। तू उनको क्यों निंदा करता है।

शुद्ध करो—

भोः बुद्धिमान् बालक। भोः कपटी मुने। भोः धनवंतो लुब्धक। भोः मायाचारिणः साधो। भोः गर्वितः दात। भोः माननीय भूभृतो। भोः विद्वान् राजा। भोः प्रकाशक चंद्रमाः। रे दुष्ट वनौकाः (जंगली) भोः दयालु स्वामी। भोः निर्दयो यज्वन्। भोः शिक्षित सभासदो।

## (३) स्त्रीलिंग शब्द

आकारांत—हे बालिके! त्वं किं न पठसि—लड़की। तू क्यों नहीं पढती।

---

१—नकारांत शब्दोंके संबोधनके एक वचनमें कुछ अन्तर नहीं होता शुद्ध शब्द ही रहते हैं। २—सकारांत शब्दोके अन्तके अक्षरसे पहिले अक्षरको दीर्घ नहीं होता। और शेष रूप प्रथमाके एक वचनका सा ही होता है। ३—संबोधनके एक वचनमें ही (प्रथमा) कर्ताके रूपोंसे भेद होता है द्विवचन, बहुवचनमें नहीं इसलिये एकवचनकेही उदाहरण दिये गये हैं।

इकारांत—हे बुद्धे! कथं त्वं सन्मार्गं न गच्छसि—री बुद्धि! तू क्यों अच्छे मार्गमें नहीं जाती।

ईकारांत—हे (१) कुमारि! किं त्वं नदीं व्रजसि—ऐ कुमारी! क्यों तू नदीको जाती है।

उकारांत—हे धेनो! त्वं वत्सं किं मुंचसि—हे गाय। तू बछड़ेको क्यों छोड़ती है।

ऊकारांत—हे (२) श्वश्रु! त्वं वधूं किं तर्जसि—हे सासु! तू बहूको क्यों डाटती है।

ऋकारांत—हे मातः! मां रक्ष—हे माता! मेरी रक्षा कर।

चकारांत—हे जिनवाक्! मूर्खान् किं न उपदिशसि—हे जिनवाणी! तू मूर्खोंको क्यों नहीं उपदेश देती।

दकारांत—हे संपत् (द्)! त्वं किं चपला—हे संपत्! तू क्यों चपल है।

धकारांत—हे क्षुत्! त्वं मानवान् किं तुदसि—हे भूख! तू मनुष्योंको क्यों पीडा देती है।

तकारांत—हे योषित्! त्वमिदं किं कृतवती—री औरत। तूने यह क्या किया।

इर्‌भागांत—हे गीः! त्वं जनान् अव—हे वाणी! तू लोगोंको संतुष्ट कर।

उर्‌भागांत—हे पूः! त्वमधिकं शोभसे—हे नगरी! तू अच्छी तरह शोभती है

भकारांत—हे ककुब् (प्) त्वमद्य किं निर्मला—हे दिशा! तू आज क्यों निर्मल है।

शुद्ध करो—

भोः गुणवती कन्ये! भोः बुद्धिमति सुशीला! हे अम्बे (३)!

---

१-२-३ अम्बा (माता) के अर्थको कहनेवाले दो स्वरवाले अम्बा आदिक दीर्घ आकारांत, तथा स्त्रीलिंग दीर्घ ईकारांत और ऊकारांत शब्दोंके अंतका स्वर संबोधनके एक वचनमें ह्रस्व हो जाता है।

भोः तपस्विन्यौ योषित् ! भोः गर्विता वधूः ! हे कृष्णे धेनुः ! हे दयावती दुहिता ! हे विपदः ! हे साध्वि जननी !

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

पिपीलिके, अश्व, औषधे, तरी, नदी, पटीयस्यौ, रेणो, रज्जवः, चमु, श्वश्रौ, ननांदः, मातरः, कविवाक्, परिषत्, युत्, सरित्, श्रीः, (१) आपः, स्रसः, अम्बिके।

हिंदी बनाओ—

हे सखि! आग्रहं मा ( मत ) भजस्व। हे दासि! कामो मानसं तुदति। हे मृगीनयने। त्वं किमिदमाचरसि। प्रिये! इमां शोभां पश्य। हे सुमुखि! पुनः पुनस्त्वामहं वदामि! हे योषित्! त्वमतिकठोरा वर्तसे।

नपुंसकलिंग

अकारांत—रे पुष्प! त्वं कथं सुगंधं न वितरसि—ऐ फूल। तू क्यों सुगंधि नहीं देता।

इकारांत—रे वारि ( रे ) त्वं भूमिं उच्च—रे जल। पृथिवीको सींच।

उकारांत—रे मधु ( धो ) त्वं महत् पापं वितरसि—ए शहद। तू बड़ा पाप देता है।

ऋकारांत—हे कर्तृ (तः) त्वं साधु कार्यं अनुतिष्ठ—हे कर्ता! तू अच्छे काम कर।

( नोट—शेष व्यंजनांत शब्दोंके रूप कर्ता ( प्रथमा ) के समान ही सब वचनोंमें होते हैं। इसलिये यहां नहीं लिखे गये हैं। )

नीचे लिखे शब्दोंसे वाक्य बनाओ—

अक्षि, पद्म, कुले, अगुरो, हनु, कर्तृ, गुणवत्, वेश्म, (२) कर्मन्, पयः मनः, हविः, चक्षुः, धनुः।

---

१—श्री, स्त्री आदि एक स्वरवाले दीर्घ ईकारांत—ऊकारांत शब्दोंको ह्रस्व नहीं होता।

२—नकारांत शब्दोंके नपुंसक लिंगमें संबोधन एक वचनके रूप दो प्रकारके होते हैं एक तो उनकी अन्तके नकारका लोप होनेसे। जैसे—वेश्म आदि। दूसरे पुंलिंगके समान नकारका लोप न होनेसे जैसे वेश्मन्, कर्मन् आदि।

शुद्ध करो—

भोः गंधवत् पुष्पं । रे नोचं चेतः । विशालः अगुरुः । भोः सुमधुरं मधु । रे अंधं चक्षुः । रे अकार्यकारि कर्ता । हे सुपयः सरसी ।

## साहित्य परिचय

संस्कृत बनाओ—

किसी समय राजगृह नगरमें ( राजगृहे ) एक विशाल बौद्ध-साधुसंघ आया । यह बात महाराज श्रेणिकने भी जानी । श्रेणिक रानीचेलनाके पास गये और साधुओंकी प्रशंसाकी-कि— "हे प्यारी ! बौद्ध गुरु अतिज्ञानी है । उत्कृष्टतपका आचरण करते हैं समस्त संसारको देखते है । यदि कोई ( कश्चित् ) उनसे कुछ पूछता है तो वे सब ज्ञातव्य बातें कहते है । आत्माको ध्याते है उसे मोक्षको ले जाते है ( नयंति ) एवं यथार्थपदार्थोंका उप-देश देते है । उनका शरीर देदीप्यमान है ।" रानी चेलनाने कहा— कृपानाथ ! यदि वे साधु एसे पवित्र और ध्यानी है तो मैं भी उनके दर्शन करूंगी । महाराज ! आप यह बात सत्य मानिये कि यदि वे साधु ऐसे ही सच्चे होंगे तो मैं बौद्ध धर्मको स्वीकार करूंगी ( स्वीकरिष्यामि ) मैं आग्रह नहीं करती कि जैन धर्मको ही धारण करूं परंतु विना परीक्षाके मैं इसे नहीं छोड़ूंगी । क्योंकि वे मनुष्य मूर्ख है जो हेयोपादेयको नहीं जानते । तत्पश्चात् रानीने नौकरोंको आज्ञा दी कि ( यत् ) एक मंडप बनाओ । सेवकोंने मंडप बनाया । बौद्ध साधुओंने वहां ध्यान प्रारम्भ किया । रानी भी वहां शीघ्र ही आई और बौद्ध गुरुओंसे पूछने लगी । समीप-स्थित एक ब्रह्मचारीने कहा कि—हे माता ! समस्त साधु ध्यान कर रहे है । मोक्ष स्थित हैं देह सहित भी सिद्ध है इसलिये ये उत्तर नहीं देते हैं । रानी चेलना कुछ न बोली बाहर आकर

( वहिरागत्य ) मंडपको आग द्वारा जला दिया तथा दूर खड़ी हो गई। पश्चात् राजमन्दिरमें चली गई।

हिंदी बनाओ—

राज्ञी चेलना वदतिस्म श्रेणिकं प्रति। भोः नरनाथ! तिजस्व मां, अहमेकां विचित्रामाख्यायिकां (कहानी) गदामि। तां श्रुत्वा मदीयमपराधं निर्णय। नाथ! अत्र भरतदेशस्था कौशाम्बी नाम्नी (२) राजते स्म नगरी काचित्। वसुपालो नृपो रक्षति स्म ताम्। तत्र श्रेष्ठिनौ सागरदत्तसुभद्रदत्तनामानौ वैश्यौ परस्परं महतीं मित्रतामुपगतौ। एकदा एकस्थानस्थितौ तौ अन्योन्य—स्नेहवर्द्धिकाः (परस्परके प्रेमको बढ़ानेवाली) अनेका वार्ता वदतः स्म। स्नेहपराकाष्ठां (प्रेमका हद दर्जा) दर्शयितुकामः (दिखाने की इच्छा वाला) सुभद्रदत्तः सागरदत्तं गदति स्म। "प्रिय सागरदत्त! यदि भाग्यवशतो ऽहं पुत्रं लप्स्ये त्वं च पुत्रीं लप्स्यसे तदा स पुत्रः तां पुत्रीमेव उद्वक्ष्यते न अन्यां, यदि त्व पुत्रमहं च पुत्रीं तदापि तथा एव भविष्यति,, इति। इदं श्रुत्वा सागरदत्तो भणति स्म "भवत्कथनमहमवश्यमेव चरिष्यामि" इति। अथ श्रेष्ठिसागरदत्तभार्या वसुमती दैववशतः सर्पाकृतिधारणं भयावहं (डरावने वाला) पुत्रमेकं सूतवती (पैदा करती हुई)। तन्नाम (उसका नाम) वसुमित्रो भवतिस्म एवं सुभद्रदत्तधर्मपत्नी सागरदत्ता चंद्रवदनां (१) मनोहरांगीं सुवर्णवर्णां नानागुण—आकरां (खान) नागदत्ताभिधां (२) सुतामुत्पादयामास (उत्पन्न करती हुई) क्रमशः कुमारी कुमारश्च युवावस्थामधिगतौ। वसुमित्रो नागदत्तामुद्वहते स्म। ततस्तौ सांसारिकसुखमिंद्रियजन्यमनुभवतः स्म। कदाचित् सागरदत्ता सर्वोत्तमभूषणभूषितां चंद-

१—चन्द्रमाके समान मुखवाली। २—अभिधा नाम।

नादिसुगंधिद्रव्यलिप्तां स्वसुतां नागदत्तां वीच्य क्रंदति स्म। नागदत्ता च तां ईदृशीं विलपंतीं दृष्ट्वा पृच्छति स्म (पृष्टवती) "मातः! किमिदम्! अद्य मां विलोक्य किं सहसा रोदितवती? शीघ्रमेव तत्कारणं वद। सा बहु विलपंती एव गदितवती। सुते! अहं युवावस्थासंपन्नामपि त्वां पतिजन्यसुखविरहितां पश्यामीति क्रंदामि। यदि स कुमारो मनुष्याकृतिः कुरूप एव स्यात् [होता] तदा किमपि दुखं न स्यात् परं त्वत्पतिः स कुमारस्तु सर्पः। अतोऽहं विलपामि। नागदत्ता इमां मातृवार्तामाकर्ण्य [सुनकर] प्रथमं हसति स्म। पुनरेवं गदितवती। "जननि! एतदर्थं त्वं किंचिन्मात्रमपि दुःखं न वह। अहं सकलां (तमाम) स्वकथां वदामि यत्मदीय शयनागारस्थिता (१) एका पेटिका (संदूकी) वर्तते। दिवा (दिनमें) मत्पतिः (२) नागरूपं लभते नक्तं (रातिको) च ततो वहिर्निष्क्रम्य (निकलकर) नराकृतिं वहति। तथा नाना सुखानि अनुभवति। सुतामुखनिसृतां (निकली हुई) एतामाश्चर्यान्वितां वार्तां श्रुत्वा सागरदत्ता (३) तन्माता गदितवती।

सुते नागदत्ते! यदि सत्या एषा वार्ता तदा मदुक्तं (मेरा कहना) आचर। तां संजूषां (पेटी) परिचितस्थानस्थितां कुरु (कर) एवं मां च दर्शय [दिखला] तदा अहं तां वार्तां सत्यं बोधिष्यामि [जानूंगी]"

नागदत्ता तथा एव अनुष्ठितवती। कुमारः सर्पाकारो भयंकररूपं परित्यक्तवान् सुरूपं नराकारं च लब्धवान्। तदा एव तत्र गूढा तन्माता तां संजूषां संगृह्य [लेकर] दग्धवती। ततः स वसुमित्रः सर्वदा एव मनुष्याकारधारको भवति स्म,, इति।

इति प्रथमभाग समाप्त।

---

१—सोनेके घरमें स्थित। २—मेरा मालिक। ३ उसकी मा

# शब्दकोष ।

शब्द — अर्थ

अकुलीन (त्रि०) नीचकुलका ।
अनगारिन् (पु०) घररहित ।
अनन्यवृत्ति (त्रि०) जिसका चित्त एक स्थानमें लगा हो ।
अनुज (त्रि०) छोटा भाई, पिछारसे पैदा होनेवाला ।
अभिभूत (त्रि०) तिरस्कृत ।
अपेय (त्रि०) पीनेके अयोग्य ।
अयत्नरमणीय (त्रि०) स्वभावसे मनोहर ।
अर्हणा (स्त्री०) पूजा, सत्कार ।
आगंतुक (त्रि०) आनेवाला अतिथि ।

इ

इंदु (पु०) चंद्रमा ।

उ

उद्भिद् (पु०) पेड, वनस्पति ।
उन्मनस् (त्रि०) पागल ।
उपदेष्टृ उपदेशक ।

ऋ

ऋजु (त्रि०) सरल, सीधा ।
एतावत् (त्रि०) इतना ।
कपोत (पुं०) कबूतर, परेवा ।

क

कर्मकृत् (त्रि०) काम करनेवाला ।
कंसपरिमृज् (पुं०) कृष्ण, कांसेको साफकरनेवाला, कसेरा ।
कारु (पुं०) बढई ।
कुटीर (पुं०) झोपडी ।
कोट्टपाल (पु०) कोतवाल ।
क्रय (पुं०) बेचना, विक्री ।

ख

खनित्र (नं०) फावडा, पृथ्वी खोदनेका शस्त्र ।

ग

गगन (नं०) आकाश ।
गरिमन् (पुं०) बडप्पन ।
गोत्रभिद् (पुं०) इंद्र ।

च

चटिका (स्त्री०) एक तरहका पक्षी ।
चारु (त्रि०) सुन्दर, अच्छा ।

ज

ज्योत्स्ना (स्त्री) चांदनी ।

त

तक्ष (भ्वा० धा०) छीलना ।

| शब्द | अर्थ |
|---|---|
| तडाग (पुं०) | तालाब। |
| तंडुल (पुं०) | चावल। |
| तृष्णा (स्त्री०) | चाह, प्यास। |
| **द** | |
| दावानल (पुं०) | वनकी आग। |
| दुरंत (त्रि०) | अंतमें दुःख देने वाला। |
| दैवेज् (पुं०) | पुरोहित। |
| दोग्धृ (पुं०) | दुहनेवाला। |
| **ध** | |
| धूसर (त्रि०) | मटीला, फीके रंगका। |
| धृत (त्रि०) | धारणकिया हुआ। पकड़ा गया। |
| धौत (त्रि०) | धोया गया, पवित्र। |
| **न** | |
| नद (पुं०) | तालाब। |
| नरपुंगव (पुं०) | श्रेष्ठ मनुष्य। |
| नव (त्रि०) | नया, नवीन। |
| नवोढा (स्त्री०) | नई विवाहित। |
| निरूपयंती (स्त्री) | देखती हुई। |
| निर्बोध (त्रि०) | मूर्ख। |
| नीड़ (पुं०) | घोसला। |
| नृशंस (त्रि०) | क्रूर, मनुष्य-घातक। |

| शब्द | अर्थ |
|---|---|
| **प** | |
| पयस्विनी (स्त्री०) | दूध या पानी वाली। |
| पर (त्रि०) | दूसरा, तत्पर। |
| परभृ (पुं०) | हंसुआ। |
| परायण (त्रि०) | तत्पर। |
| पलायमान (त्रि०) | भागता हुआ। |
| पानमत्त (त्रि०) | पीनेमें लगा हुवा। |
| प्रचेतस् (पुं०) | वरुण, उदार चित्त। |
| प्रवीण (त्रि०) | चतुर, हुशियार। |
| प्रसवित्री (स्त्री०) | उत्पन्नकरनेवाली। |
| प्रसूति (स्त्री०) | संतान। |
| प्रांशु (पुं०) | तेजस्वी। |
| **ब** | |
| बोद्धृ (पुं०) | जाननेवाला। |
| **भ** | |
| भवित्री (स्त्री०) | होनेवाली। |
| भव्य (पुं०) | धर्मात्मा, श्रेष्ठ। |
| भेक (पुं०) | मेंडक। |
| **म** | |
| मरीचिमालिन् (पुं०) | सूर्य। |

मलीमस (त्रि०) मैला।

मागध (त्रि०) मगधदेशका।

मानस (पु०) एक तालाव।

मृगराज (पुं०) सिंह।

मृदु (त्रि०) कोमल।

मेध्य (त्रि०) पवित्र।

मैथिल (त्रि०) मिथलादेशका।

य

यशस्कर (त्रि०) कीर्तिकी करने वाला।

युगल (न०) जोडा, दो।

र

रजत (न०) चांदी।

रज्जु (पुं०) रस्सी।

रवि (पुं०) सूरज।

राजमार्ग (पुं०) सडक।

रुद्ध (त्रि०) रुका हुआ।

व

वपुष्मत् (त्रि०) प्राणी, मोटे शरीर वाला।

वसन (न०) कपड़ा।

वाष्प (न०) आंसू।

विधि (पु०) भाग्य, ब्रह्मा।

विपन्न (त्रि०) दुःखी।

विपुल (त्रि०) बहुत, अति

विभावसु (पुं०) अग्नि, सूर्य।

श

शयालु (त्रि०) सोनेवाला।

शशिन् (पुं०) चांद, चंद्रमा।

शाल्मलि (पुं०) सेमरका पेड।

शुभ्र (त्रि०) सफेद, श्वेत।

श्यामल (त्रि०) हरी, नीली।

श्यामायमान (त्रि०) नीला-होता हुआ।

स

सन्मति (पुं०) महावीरस्वामी,

सन्मति (त्रि०) श्रेष्ठबुद्धिवाला।

सलिल (न०) जल।

संनिभ (त्रि०) तुल्य, बराबर।

संभव (त्रि०) उत्पन्न हुआ, उत्पत्ति।

सुतीक्ष्ण (त्रि०) बहुत तीखा, तेज।

सूपकार (पुं०) रसोइया।

स्थविष्ठ (त्रि०) अतिस्थूल, मोटा।

स्थाणु (त्रि०) अचल, एक जगह स्थित।

स्मृति (स्त्री०) याददास्त।

स्वैर (न०) स्वच्छंद।

हर्त्तृ (त्रि०) हरणकरने वाला, चौर।

## सूचना ।

विदित हो कि-इस वर्ष सोलापुर निवासी दानवीर श्रेष्ठिवर्य गांधी **हरिभाई देवकरणजीवाले** इस संस्थाके **परम संस्थापक** व **संरक्षक** हो गये है जिससे द्रव्यकी कमी नहिं रही। इसीलिये अब भाषा व भाषा टीका सहित वडे २ ग्रंथ धड़ा धड छप रहे है । वर्त्तमानमे **हरिभाईदेवकरणजैनग्रंथमालामें** अर्थप्रकाशिका, हरिवंशपुराणजी वडे मूल तथा नये सरल भाषानुवाद सहित छप रहे है जो कि भादो वा दीवाली तक तैयार हो जायगे । इसी प्रकार **गोमट्टसारादि** वडे २ ग्रंथ छपते रहेंगे । ये सब ग्रंथ पक्के ग्राहकोंको लागतके मूल्यसे एक एक प्रति भेजे जायगे तथा इनके शिवाय **सनातन जैनग्रंथमालामे** छपे हुये ग्रंथ पौनी कीमतमें व **चुन्नीलालजैनग्रंथमालासें** छपे हुये ग्रंथ आधी कीमतमे भेजे जायेंगे । और स्थायी मेंबरो को संस्थामें छपनेवाले समस्त ग्रंथोंकी एक एक प्रति विना मूल्य भेजी जाया करेगी । स्थायी मेंबर एकवार १००) रुपये भेज देनेसे हो सकते है व पक्के ग्राहक १) रु० रजिष्टरमें नाम लिखवानेकी फीस पेशगी भेजकर प्रत्येक भाषा ग्रंथ हमेशह वी० पी० से मगाते रहनेसे हो सकते है । जो महाशय पक्के ग्राहक नहि बनेंगे उनको नीचे लिखे मूल्यसे सब ग्रंथ लेने पडेंगे ।

| | | |
|---|---|---|
| १-२ । | **आप्तपरीक्षा** सटीक व **पत्रपरीक्षा** मूल | २) |
| ३ । | **समयप्राभृत**-( समयसार ) दो संस्कृत टीका सहित जिल्द | २) |
| ४ । | **तत्त्वार्थराजवार्त्तिकजी**—पूर्ण सुनहरी जिल्द सहित | ९) |
| | सादी जिल्द की० ८) उत्तरार्द्ध सादी | ५) |
| ५ । | **जैनेंद्रप्रक्रिया**-( पूज्यपादगुणनंदिकृत ) | १॥) |
| ६ । | **शब्दार्णवचंद्रिका**-( सटीक जैनेंद्रव्याकरण ) | ५) |
| ७-८ । | **आप्तमीमांसा-भाष्य टीका** तथा **प्रमाणपरीक्षा** सहित | २) |
| ९ । | **शब्दानुशासन**-( शाकटायनलघुवृत्ति ) प्रथमखंड मात्र | २) |
| १० । | **न्यायदीपिका मूल**—आचार्य धर्म भूषणकृत | ।) |
| ११ । | **परीक्षामुख**-हिंदी तथा बंगानुवाद सहित | ।=) |
| १२ । | **संस्कृतप्रवेशिनी प्रथमभाग** १) **द्वितीयभाग** | १) |

इन पुस्तकोंके मिलनेके ठिकाने ३ है—

१-**मंत्री । भारतीयजैनसिद्धांतप्रकाशिनी संस्था**
९, विश्वकोषलेन, पो० बाघबाजार, कलकत्ता ।

२ ।**मनेजर-जैनमित्रमंडली**, पो० बाघबाजार, कलकत्ता ।

३ ।**मनेजर-जैनग्रंथरत्नाकरकार्यालय** बंबई नं० ४ ।